आर्यसिद्धान्त ग्रन्थावलि का प्रथम पुष्प

ओ३म्

# भूमिकाप्रकाशः

( भूमिकाभासाभासापरपर्यायः )

सिद्धान्तशिरोमणिपदविभूषितेन प्रतिष्ठितस्नातकेन मुम्बापुरीस्थ
एन. एम. कॉलिजाख्य प्रोफेसरमहोदयेन वैद्यशास्त्रिणा
श्रीपण्डित द्विजेन्द्रनाथशर्म्मणा विरचितः ।

तदीयानुज्ञेन
श्रीपण्डितराजेन्द्रनाथवैद्यभूषणेन च प्रकाशितः ।
सच

मुम्बापुर्यां
मुम्बईवैभव मुद्रणालये "रा. रा. चिन्तामणि सखाराम
देवळे" इत्येतैर्मुद्रितः

१९८१ विक्रमाब्दे

मूल्यं सार्द्धरूप्यकम् ।

मुद्रक—चिंतामण सखाराम देवळे, मुंबईवैभव प्रेस, सँडहर्स्ट रोड,
सर्व्हंट्स् ऑफ इंडिया सोसायटीज् बिल्डिंग्ज्, गिरगांव, मुंबई.

प्रकाशकः—पण्डित राजेन्द्रनाथ वैद्यभूषण
३२० कालबादेवी रोड मुम्बई नं. २

# नम्रनिवेदन

संम्वत् १८७७ वि० में आगरानिवासी पं० घनश्यामजीने श्रीमद्दया-नन्द सरस्वतीकी रची हुई ऋग्वेदादि भाष्यभूमिकापर एक समालोचना-त्मक ग्रन्थ लिखा था। जिसका नाम 'भूमिकाभास' अथवा दूसरा नाम 'भूमिकाधिकारापरपर्य्याय' है वाचकवृन्द पुस्तकके नामसेही समझ सकते हैं कि उसके अन्दर किस प्रकारके भाव अङ्कित किये गये होंगे उसमें ऋषिदयानन्दपर ऐसे अनुचित आक्षेप किये हैं, कि जैसे आजतक किसीने नहीं किये। पुस्तकके साद्यन्त अवलोकनसे प्रत्येक विचारशील पुरुष सरलतासे इस परिणामपर पहुंचेगा कि यह पुस्तक एक लेखककी कृति नहीं है। इसमें कितनेही लेखकोंका हाथ है। जिसके लिये उसकी लेखशैली तथा विविध प्रकारका पदविन्यास ही प्रमाण है। जिससमय यह पुस्तक निकली थी उससमय इसके ऊपर अच्छी खासी चर्चा समाचारपत्रोंमें चली थी। जहांतक मुझे स्मरण है इस विषयमें दो एक लेख मेरे भी छपे थे। तथा अन्य कतिपय विद्वानोंनेभी अपनी लेखनी उठाई थी किन्तु एसी विषैली पुस्तकका जिससे साधारण जनतामें बहुत कुछ गलत फ़हमी फैलजाना सम्भव है लिखित पुस्तकद्वाराही उत्तर दिया जाना चाहिये ऐसी कितनेही महानुभावोंकी सम्मति हुई। क्योंकि कि उक्त पुस्तकके संस्कृतमें होनेके कारण कई आर्य महानुभाव इस सन्देहमें निमग्न होरहे थे क्या महर्षि दयानन्द सरस्वतीजी संस्कृतमें इतनी गल-तियां कर गये हैं! आश्चर्यकी बात है॥ इतनेसेही आप अनुमान कर सकते हैं कि इसका कितना भयङ्कर परिणाम होता। और सनातनी पण्डितोंके लिये यह कितना हर्षका कारण हो सकता था। गुरुवृन्दावनके उत्सवपर श्रीमान् पूजनीय नारायण स्वामीजीने विशेषरीतिसे कहा कि इस पुस्तकका

उत्तर अवश्य लिखना चाहिये । इसी प्रकार श्री-पं० घासीरामजी M. A. L. L. B. तथा श्री० पं० छुट्टनलालजीने भी इसके लिये प्रेरणा की । श्री पूज्य पिताजी श्री पं० जानकीप्रासादजी मिश्रने आग्रहपूर्वक कहा जब कि उक्त पुस्तकमें यह चेलञ्ज दिया है ' यदि इस पुस्तककी यथार्थ समालोचना या खण्डन कोई गुरुकुलकांगडी या गुरुकुल वृन्दावन या महाविद्यालयके पण्डित या स्नातक करेंगे तो हम उन्हें धन्यवादही न देंगे किन्तु उनकी चरण पूजा करेंगे " तो आप लोगोंका फ़र्ज़ है कि ऋषि दयानन्दके साहित्यको उत्तर देकर समुज्ज्वल करें इन महानुभावोंकी प्रेरणा या आशीर्वादकाही यह फल है कि आज यह ग्रन्थ संस्कृत तथा आर्य भाषामें तय्यार कर आर्य जनताके करकमलोंमें अवलोकनार्थ समर्पित है ।

**ग्रन्थप्रयोजन**

निस्सन्देह पं० घनश्यामजीने महर्षि दयानन्दके लेखोंपर अनुचितसे अनुचित तथा वञ्चनापूर्ण आक्षेप किये हैं । इन्होंने ऋषि दयानन्दको व्याकरणसे शून्य, साहित्यशास्त्रमें बिल्कुल कोरे तर्कशास्त्रसे सर्वथा अनभिज्ञ तथा वेदोंमें नितान्त अकुशल बनानेका यत्न किया है और उनको कपटभिक्षु नामसे पुकारा है । और बतलाया है कि ऐसे ज्ञानहीन पाखण्डीको किस प्रकार धर्म्माचार्य बनाया जा सकता है ? इत्यादि । इस घनश्यामजीके लेखसे प्रतीत होता है कि वे अपने आपको संस्कृतके बहुत बड़े पण्डित समझे हुए हैं और आर्यसमाजमें मानो संस्कृतके विद्वानोंका अभाव होगया है इनके इस अभिमानका दलन किस प्रकार किया गया है यह भूमिकाप्रकाशके देखनेसेही प्रकाशित होगा । निस्संदेह घनश्याजीने भूमिकाभासको लिखकर अवश्यही विद्वन्मण्डलीके हास्यास्पद बनें और अपना फूवड़पनाही साबित किया । कुछ व्याकरणकी अशुद्धियां, कुछ साहित्यकी तथा कुछ तर्ककी अशुद्धियां जिनको लघुकौमुदी पढ़नेवाला बालकभी कदाचितही अशुद्धियां कहे निकाल कर विद्वन्मण्डलपर आतङ्क जमानेकी कोशिश की है सिद्धान्तका तो कहीं स्पर्शभी नहीं किया यदि

कहीं कियाभी है तो इतना ढीला तथा लचर तर्कों में कि जिनका उत्तर आर्यसमाजका बालकभी हंसता हुआ दे सकता है । यद्यपि साधारण दृष्टिसे देखनेसे प्रथम आपके किये हुए आक्षेप मार्मिक मालूम होते हैं किन्तु गम्भीर दृष्टिसे देखने से उनमेंकोई तत्व नहीं रह जाता नितान्त निस्सार जापड़ते है । उनमें कदलीदलके समान अन्तमें कुछभी नहीं निकलता । जिनके यहां उल्लेखकी हम कुछ आवश्यक्ता नहीं समझते ? क्योंकि वाचकवृन्द स्वयं पुस्तक पढ़कर अनुभव कर लेंगे ।

यद्यपि इस पुस्तकमें सब आक्षेपोंका उत्तर नहीं दिया गया । क्योंकि निस्सार बातें लिखकर न हमें व्यर्थ ग्रन्थ बढ़ाना

**आवश्यक बात**

ही इष्टथा और न अपने पाठकोंका बहुमूल्य समयही नष्ट कराना । तथापि हम परमात्माकी कृपासे प्रायः खास खास सभी आक्षेपोंका तर्क प्रमाणसहित सदुत्तर देनेमें समर्थ हुए हैं। आशा है विद्वान् आर्यमहानुभाव ' भूमिका प्रकाश ' का अवलोकन कर सत्यासत्यका निर्णय कर अनुगृहीत करेंगे ।

उक्त पुस्तकका उत्तर प्रधानतासे संस्कृतमें ही देकर भाषामें उसका भावार्थ मात्र दिखाया गया है । शताब्दीके उपलक्ष्यमें ही यह पुस्तक लिखे जानेके कारण कुछ शीघ्रता अवश्य करनी पड़ी है जिससे भाषानुवादमें न्यूनाधिकता होना सम्भव है । इसलिये जहां भाषा क्लिष्ट प्रतीतहो वहां मूल संस्कृतको देखकर पाठक ठीक समझलेनेकी कृपा करें जिस महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वतीका शतसंवत्सरीयजन्म महोत्सव मनाया जारहा उस उत्सवमें इस ऋषिकी निन्दामें लिखा हुआ ग्रन्थ विना उत्तर दिये रहने दिया जाय यह एक आर्यसमाजपर कलङ्कही था । इस लिये भी इसका शीघ्रही प्रकाशित होना आवश्यक था । अस्तु इसप्रकार उत्तर देनेपर भी यदि फिर कोई लिखनेका साहस करेगा तो उसके उत्तर देनेके लिये हमें भी कटिबद्धही समझिये ।

## धन्यवाद

सबसे प्रथम उस परमपिता परमात्माका हम हृदयसे धन्यवाद देते हैं कि जिसकी एकमात्र कृपासे ही हम इसग्रन्थको पूर्ण करनेमें समर्थ हुए। तदनन्तर वेदशास्त्रसम्पन्न श्रीपण्डितबालकृष्णजी शास्त्री प्रधान आर्यसमाज मुम्बईको हार्दिक धन्यवाद है कि जो समय २ पर अपनी बहुमूल्य सम्मतिद्वारा मार्ग प्रदर्शनकर अनुगृहीतकरते रहे हैं। तदनन्तर बम्बईके प्रसिद्ध आर्य श्रीमान् श्रेष्ठिप्रवर श्री शूरजी वल्लभदासजी के लिये भी हम विशेष धन्यवाद दिये विना नहीं रह सकते जिनकी एकमात्र उदारता के अवलम्बनसे ही यह ग्रन्थ प्रकाशित हो सका है। और भाई प्रो. धर्मेन्द्रनाथजी M. A. M. O. L. को भी हमारा अन्तःकरणसे धन्यवाद है कि उन्होंने ज्वरार्दित अवस्थामें भी ग्रन्थ परिचय लिखकर कष्ट उठाने की कृपाकी। और भाई पं. राजेन्द्रनाथ वैद्यभूषण दिल्लीके भी हम आभारी हैं कि उन्होंने भाषानुवादमें भाग ले ग्रन्थ प्रकाशनमें हमारा हाथ बटाया। बम्बईके प्रसिद्ध आर्य रसवैद्य पं. रामेश्वरानन्दजी के लिये भी उनके यथासमय प्रोत्साहन देते रहने के लिये भी हम अति कृतज्ञ हैं।

## क्षमा प्रार्थना।

मुद्रणालय के कर्मचारियोंकी असावधानता तथा शीघ्रताके कारण इस ग्रन्थके प्रकाशनमें कुछ भूल रह जाना स्वाभाविक है। उनके लिये हम क्षमाप्रार्थी है। आशा है पाठक स्वयं शुद्धकर पढेंगे और भाषामें भावानुवादके कारण यदि कहीं समझनेमें उलम्झन पड़े तो मूलसंस्कृतको देखकर सुलझालेने की कृपा करेंगे क्योंकि मौलिक ग्रन्थ संस्कृतमेंही लिखा गया है। अगले संस्करण में आशा है सब त्रुटियां निकालने का पूर्ण प्रयत्न किया जायगा।

मुम्बई.
माघ कृष्ण प्रतिपदा
१९८१ वै०

निवेदक,
द्विजेन्द्रनाथ.

ओ३म्

# परिचय.

## १
## ग्रन्थ-परिचय.

श्री पण्डित द्विजेन्द्रनाथ जी सिद्धान्तशिरोमणि ने "भूमिका प्रकाश" लिख कर आर्यसमाज के माथे से सचमुच बड़े कलङ्क का टीका दूर कर दिया है और हमें पूर्ण आशा है कि आर्यजनता उन की इस रचना का हृदय से स्वागत करेगी. यह ग्रन्थ अब से बहुत पहिले प्रकाशित हो जाना चाहिये था परन्तु 'बिलकुल न होनेसे देर में ही होना अच्छा' ऐसा समझपर इस के इस समय प्रकाशित होनेपर ही सन्तोष करना चाहिये. जन्म शताब्दी के उपलक्ष्य में ऋषि दयानन्द के चरणों में हमारे स्नातक भाई ने निस्सन्देह यह बहुमूल्य उपहार अर्पण किया है!

आर्यसमाज की गौरव रक्षा के लिये यह आवश्यक है कि हम प्रतिपक्षियों के विरोधी लेखों के उत्तर देने में सतर्क और सावधान रहें. इस विषय म उपेक्षा करना आर्यसमाज के लिये अत्यन्त घातक है. हम अपने लेखों और व्याख्यानों में इस बात को कई बार दुहराते हैं पर कार्य में इसे परिणत कर दिखाने वाले विरले ही होते हैं. प्रतिदिन अनेक ऐसी पुस्तकें सामने आती हैं जिन के उत्तर देने की आवश्यकता होती है परन्तु हमारी लेखनी अब तक सुस्त पड़ी हुइ है. इस दृष्टि से हम लेखक को हार्दिक बधाई दिये बिना नहीं रह सकते. उन्हों ने आर्य समाजके एक बड़े कर्त्तव्य को पूरा कर उस का बोझ हलका किया है.

आर्यसमाज के साहित्य में-ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों में दो ही पुस्तकों का सर्वोपरि स्थान समझा जा सकता है—एक सत्यार्थ प्रकाश और द्वितीय ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका. सत्यार्थप्रकाश के विरोध में मुरादाबाद के पण्डितज्वालाप्रसादने 'दयानन्दतिमिर भास्कर' नामक पुस्तक लिखी थी. उस का उत्तर यदि 'भास्कर प्रकाश'

नामक पुस्तक द्वारा स्वर्गीय श्री प० तुलसीरामजी न देते तो आर्यसमाज को जो हानि होती उसका अनुमान सहजहीमें किया जा सकता है. इस समय 'शङ्कासमाधान' के अवसर आर्यसमाजके सिद्धांतोंपर जो बहुत सी शङ्कायें होती हैं उनके समाधानके लिये आर्यसमाजके उपदेशकों को भास्कर प्रकाशसे कितनी सहायता मिलती है. इसके बाद आर्यसमाजके विरुद्ध दूसरी उल्लेखनीय पुस्तक ऋग्वेदादिभाष्यभूमिकाके खण्डनमें आगरानिवासी प० घनश्यामशर्मा ने 'भूमिका भास' नामक 'पुस्तक प्रकाशित की जब पुस्तक पहिली बार जनताके आगे आयी तो बहुत हलचल मची इस पुस्तकमें अनेक ऐसी बातथी जिन से अशिक्षित जनतामें बहुत भ्रांति फैल सकतीथी आर्यसमाजने अनेक लेखों और व्याख्यानों द्वारा इस पुस्तक का प्रत्युत्तर दिया परन्तु आवश्यकता यह थी कि उस पुस्तककी प्रत्येक बातका मुँह तोड जवाब देते हुये एक दूसरा ग्रन्थ लिखा जावे. इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह पुस्तक आर्यसमाजके मूलको चोट पहुँचानेवाली थी हमारा मूल—आधार 'वेद' अथवा वेद के वैदिक अर्थोंपर ही है और उसी वेदार्थ—प्रक्रियाको ऋषि दयानन्दने ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में बतलाया है. प० घनश्यामने अपनी पुस्तक में ऋषि दयानंदके वेदार्थ को उपहासास्पद बनाने की चेष्टा की और आर्य समाज के सब विद्वानों को चैलेञ्ज दिया कि यदि उन के अंदर शक्ति हो तो इस पुस्तक का उत्तर देवें. आश्चर्य है कि समाज के विद्वानोंने फिर भी इधर ध्यान नहीं दिया. इस बड़े कार्य को 'भूमिका प्रकाश' को लिखकर पण्डित द्विजेन्द्रनाथजीने पूरा किया है. भास्कर प्रकाश के समान ही भूमिका प्रकाशका भी आर्यसमाज के साहित्य में एक विशेष स्थान होगा इसमें तनिकभी सन्देह नहीं.

यह अनावश्यक न होगा कि हम कुछ पंक्तियों में भूमिका प्रकाश के पाठकों को ग्रन्थकार का संक्षिप्त परिचय दें. सहाध्यायी होने की हैसियतसे हमें इन पंक्तियोंके लिखने में रुचि भी है और एक सहाध्यायी से बढ़ कर कोई उचित परिचय भी नहीं दे सकता.

## २
## ग्रन्थकारपरिचय.

श्री प० द्विजेन्द्रनाथजीका जन्म मेरठ जिलाके अन्तर्गत परासोली ग्राम में हुआ आप के पूज्य पिताजी श्री प० जानकीप्रसादजी हैं जो कि एक उच्च कोटि के हकीम हैं आर्य समाज और धर्म से गाढ प्रेम होने के कारण आपके पिताजीने उस समयभी जबकि गुरुकुल नयेनये खुले थे. और लोग 'गुरुकुलों' के नामसे ही घबड़ा ते थे अपने पुत्र को गुरुकुल में शिक्षा के लिये भेजा आप की शिक्षा गुरुकुल बृन्दावन में हुई जो पहिले सिकन्दरावाद् और फर्रुखाबाद रहा. गुरुकुल के जीवन में आप में वह सब चिन्ह विद्यमान थे जो एक होनहार विद्यार्थी में होते हैं वे अपने साथियों में गौरव की दृष्टि से देखे जाते थे और उनके नेतृत्व का पद आपको प्राप्त था ब्रह्मचारियोंकी विद्यापरिषद् नाम्नी सभाके भी आप बहुत दिन तक मन्त्री रहे. आपकी संस्कृत साहित्यमें विशेष योग्यता और रुचि थी. आप बहुत छोटी आयु में संस्कृत-कविता करने लगे थे. उस छोटी आयुमें की हुई कविता से भी आप की कवित्वशक्ति और पाण्डित्य का पता चल जाता है. गुरुकुल के महा-विद्यालय में आकर जहाँ आपने वेद षड्दर्शन आदिका अध्ययन किया वहाँ नवीनदर्शन नव्यन्याय को विशेष विषय करके पढ़ा आप का दूसरा विशेष विषय आर्यसिद्धान्त अन्य मतों के तुलनात्मक सिद्धान्तों (crmparative theology) के साथ था. वे गुरुकुल में रहते हुये निजी तौर पर वैद्यक का भी अध्ययन करते थे. सन १९१८ में, वर्तमान लेखक के साथ २ वे गुरुकुल से पहिले पहल स्नातक हुये. गुरुकुल से आपको आर्यसिद्धांत सम्बन्धी सुवर्णपदक भी प्राप्त हुआ.

स्नातक होने के उपरान्त आप युक्त प्रान्त की आर्य प्रतिनिधि सभा के लग भग दो वर्ष तक मुख्योपदेशक रहे. कहने की आवश्यकता

नहीं कि आप प्रगल्भ वक्ता हैं. अपने व्याख्यानों और उपदेशों द्वारा आपने आर्यसमाज की बहुत सेवा की.

१९२१ में आप का बम्बई निवासी श्री प० बालकृष्णजी शास्त्री ( जो दयानन्द शताब्दी के अवसरपर होने वाली आर्यपरिषद के प्रधान हैं ) की सुयोग्य विदुषी पुत्री श्रीमती इन्दिरा देवी से विवाह हुआ आपकी धर्मपत्नी आपके समान ही बड़े सरल और कोमल स्वभाव की हैं एक आर्य देवी में जो गुण होने चाहियें वे उनमें विद्यमान हैं इस लिये आपके घरमें आर्यजीवन की झलक पायी जाती है. यहाँ यह कहना अप्रासङ्गिक न होगा कि आप के विवाह में 'उपजाति' की मर्यादा को जो कि प्रचलित परिपाटी के अनुसार सब जगह मानी जाती है तोड़ दिया गया था. आरम्भिक दशा में उपजाति को तोड़ना भी बहुत प्रशंसनीय कहा जा सकता है.

इस समय आप का कार्य क्षेत्र बम्बई में हैं आप बम्बई समाजके महोपदेशक है. वहाँ पर आयुर्वेदिक चिकित्सा भी करते हैं आपकी चिकित्सा को बम्बई जैसी बडी नगरी में बहुत सफलता प्राप्त हुई है आप बम्बई के नेशनल मेडिकल कालेज में आयुर्वेद के प्रोफेसर भी है.

आप गुरुकुल के उन स्नातकों में हैं जिन पर एक संस्था को पूर्ण गौरव हो सकता है. अभी तक लोग गुरुकुल के स्नातकों पर यह भी आक्षेप करते रहे हैं कि वे लोग आर्यसमाज के विरोधियों का मुकाबला नहीं करते परन्तु हमारे स्नातक भाई ने इस आक्षेप का क्रियात्मक उत्तर देकर गुरुकुल के गौरव को बढाया है.

अन्त में हम आशा करते हैं कि आर्यभाई तथा दूसरे विद्वान् इस पुस्तक को पढ़कर उससे पूरा लाभ उठायेंगे—तथास्तु !

मेरठ कालेज
माघ कृ. द्वितीया
१९२५

धर्मेन्द्रनाथ.

# समर्पणम्

ब्रह्मानन्दयुतोऽपि यस्तु दयया लोकोपकारे रतः ।
सर्वैर्देशविदेशजैरपि बुधै र्जेगीयते यद्यशः ॥
वेदाचार्यवरस्य तस्य हि दयानन्दस्य कीर्तिस्मृतौ ।
भावैर्भक्तिपरैः समर्पणमिदं ग्रन्थस्य मे जायताम् ॥

## भावार्थ

परमब्रह्मानन्दमें निमग्न हुए भी जो महर्षि दयावश लोकोपकारके कार्यमें रात्रिं दिवा निरत रहते थे और जिनके यशका सभी देशी तथा विदेशी विद्वान् मुक्तकण्ठसे गान करते हैं। उन्हीं वेदाचार्य महर्षि दयानन्दजी महाराजकी पुण्य कीर्त्तिकी स्मृतिमें अत्यन्त भक्तिभावोंके साथ हम इस ग्रन्थको समर्पण करते हैं।

# ओ३म्

# अथ भूमिकाप्रकाशस्य पूर्वभागः

## मङ्गलाचरणम्

यस्मादुदेति नितरां रमतेऽपि यत्र ।
यस्मिन् पुनर्जगदिदं प्रलयं प्रयाति ॥
आनन्दकन्दजगदीश्वरविश्ववन्धुं
कारुण्यसिन्धुमतिवन्धुरमाश्रयामः ॥ १ ॥
यस्य प्रसादत इयं भुवि वेदवाणी-
वीणा सुधामधुरझङ्कृतिमातनोति ।
तं देववृन्दपरिवन्दितवन्दनीयं
वन्दामहे निगमकाव्यमहाकवीन्द्रम् ॥ २ ॥
याऽन्तः प्रविश्य सदयं हृदयं कवीना-
मादित्यवायुदहनाङ्गिरसामृषीणाम् ।
उद्योतयन्त्यतितरां द्युतिमाततान ।
हृद्यां भजामि हृदि तामपि वेदविद्याम् ॥ ३ ॥

---

आनन्द कन्द जगदीश्वर, सकल जगत्के बन्धु, तथा करुणाके सिन्धु उस परब्रह्मका हम आश्रयण करते हैं । कि जिसने इस जगत् को उत्पन्न किया जिसमें यह स्थित है और अन्तमें जिसमें ही यह जगत् विलीन हो जाता है ॥ १ ॥

जिसकी कृपासे संसारमें वेदवाणी रूपी वीणा का सुधा के समान मधुर झङ्कार का प्रसार हो रहा है । उस देवगणों से भी वन्दनीय वेदरूपी काव्य के महाकवींद्र परमपिता की हम वन्दना करते हैं ॥ २ ॥

अग्नि आदित्य वायु एवं अङ्गिरा ऋषिके सदय हृदयमें प्रविष्ट होकर प्रकाशित होती हुई जिस वेदविद्याने संसारमें ज्ञानप्रकाश फैलाया है । उस हृद्या वेदविद्या को हम हृदयसे भजन करते हैं । ३ ।

या राजते कविवराननकञ्ज-
गुञ्जन्ति यत्र बहुमञ्जुरसा मिलिन्दाः ।
सामेऽपि रम्यकवने वितनोतु लास्य-
मास्यञ्च पद्मनिलया निलयीकरोतु ।।४ ।।

विद्योद्यानविहारशीलनपरानुद्दामवाचो गुरून् ।
वन्दे तानपि वेदशास्त्रनिपुणानानन्दसन्दोहिनः
येषामद्भुत कान्तशान्तमनसां कारुण्यतो मादृशा
लब्धेयंतु सुधेव सागरवरात्स्वच्छन्दता छन्दसि ।। ५ ।

सत्यासत्यविवेकतो नहि पुनः पक्षग्रहेणाऽमुना ।
नापिद्वेषधियाथवा नच मया वैदुष्यगर्वेण वा ।
किंसत्यं किमसत्यमित्यविकलंबोधायवै केवलम् ।
ग्रन्थोऽसत्परिपन्थ्यभिज्ञविदुषांतुष्ट्यै ह्ययं रच्यते ।। ६ ।।

---

जो कवियोंके मुखारविन्दमें, जहां कि अनेक मञ्जुरस रूपी भ्रमर गूंजते हैं, विराजती है । वह पद्मनिलया सरस्वती मेरे भी कवन ( कवित्वकला ) में नृत्यकरे और मुख को अपना निलय ( वासस्थान ) बनावे । ४ ।

विद्यारूपी उद्यान में विहरणशील, प्रगल्भवाणीवाले वेदशास्त्रमें निष्णात एवं सदा आनन्दमें रहनेवाले गुरुजनों की भी; जिनकी एकमात्र कृपासे ही हमने छान्दस कलामें स्वच्छन्दता प्राप्त की है, हम वन्दना करते है । ५ ।

हम इस ग्रन्थको, सत्यासत्य विवेकसे ही, किसी प्रकार के पक्ष के आग्रह से नहीं, या किसी द्वेषबुद्धि से नहीं, अथवा, अपने पाण्डित्य के गर्व से भी नहीं लिखते हैं किन्तु केवल इसी दृष्टिसे लिखते हैं कि सत्यासत्य का बोधहो, असत्य का नाश हो तथा सत्य, विचारशील विद्वानों के सन्तोषका हेतु हो । केवल इसी विचार से इस प्रबन्धको रचा है । ६ ।

श्रीमद्दयानन्दमहर्षिप्रणीतां ऋग्वेदादिभाष्यभूमिकां समालोचयितुकामः श्रीमद्घनश्यामस्तावद् 'ब्रह्मानन्तमित्यादिमङ्गलाचरणात्मकमादिममेवश्लोकं पुरस्कृत्य श्रीमत्स्वामिनां 'सहृदयहृदयतां' 'साहित्यशास्त्रविज्ञानं' वेदभाष्यसम्पादनयोग्यताञ्च व्यङ्गभावेनापादयन् कियद्यावच्चिन्त्यतामनैषीदिति निष्पक्षहृदयैः सदयैः सहृयमहोदयैः क्षणं स्वयमेव विभाव्यताम् ।

निवेदनीयञ्चात्र केवलमिदमेव समालोचकमहोदयेन यदसभ्यजनोचितपदावलिः प्रयुक्ता निरतिशयावेशवशाच्चयद्भूयःसु स्थलेषु शिष्टार्य्यमर्य्यादामुल्लङ्घ्यप्रायशो गालिप्रदानमपि कृतं तदर्थं वयं क्षन्तव्याः । यतो हि न वयं तादृशपदावलिपांसुलपादहालिकस्यापि कृते प्रयोक्तुंसमुत्सहामहे कस्यचित्पण्डितनामधेयस्य विषये तु पुनः किमुवक्तव्यम् । किञ्च यत्तेनस्वबुद्धिवलोदयमवलम्ब्य महर्षेर्विमलरचनायां दोषाः प्रदर्शितास्तेषां समासतः समाधानन्त्ववश्यमेव

---

श्रीमन्महर्षिदयानन्दप्रणीत 'ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका की समालोचना करनेकी इच्छासे पण्डित घनश्याम शर्म्मा प्रथम, आदिके श्लोकको ही लक्ष्यमें रखकर श्री स्वामीजी महाराजकी 'सहृदयहृदयता' उनके 'साहित्यपरिज्ञान' और 'वेदभाष्य सम्पादनयोग्यता' पर व्यङ्गभावसे आक्षेप करते हुए कहाँतक उसको दूषित ठहराने में सफल हुए हैं यह किञ्चत् सहृदय विद्वान्लोग स्वयं ही निष्पक्ष हो कर बिचारें ! "ऋग्वेदादि" की समालोचना करते हुए पं० घनश्यामजीने जिन असभ्यजनोचित एवं अविनीत पदोंका प्रयोग किया है और कहीं २ जो बिल्कुल जामेसे बाहर होकर गालीप्रदान तक कर डाला है । उसके बदलेमें न हमारे पास वैसे शब्दही हैं और न वैसा करना हम विद्वज्जनोचित ही समझते हैं । आशा है इसकमी के लिये तो पण्डित घनश्यामजी हमें क्षमा करेंगे । हां जो अन्य आक्षेप, उन्होंने अपनी योग्यतानुसार किये हैं उनका हम स्थालीपुलाकन्यायसे अवश्य समाधान करेंगे ।

विधास्यामः । वाललीलोपमेयांश्च दोषान् त्यक्ष्यामः यतस्तेषां समाधानमपि वाललीलामात्रमेव । न च वयं कर्हिचित् विज्ञविदुषां वाचकानां रसमयं समयं वाललीलया यापयितुमभिलषामः । केवलं समाधेयवस्तुतत्वं समाधास्यामः । मुख्यांश्च तर्कान्निराकरिष्यामः । तावतैवान्येऽपि कुतर्काः सुतरां स्वयमेवाभासीभविष्यन्तीति । तदत्र यदि विमत्सराः सन्तः प्रेक्षावन्तः तात्त्विकदृशा विविच्य गुञ्जामौक्तिकभेदं, मौक्तिकादित्सया गुञ्जाजिहासयाच प्रवर्त्तिष्यन्ते तर्हि भविष्यामोवयमपि नितरां फलेग्रहिप्रयत्ना इति ।

(१) 'ब्रह्मणोऽनादि विशेषणं कृत्वापि किं फलकं तावदज विशेषणमिति यदाह तन्न चारु । विशेषणानां किञ्चिदुत्कृष्टत्वप्रतिपादकत्वस्यैव सर्वानुभविकत्वात् । सत्यपि 'अनादि' विशेषणे नहि 'अज' विशेषणं कथञ्चिदपुष्टार्थम् । कुतः ? उच्यते । यतोऽनादि-

---

क्योंकि उनके बहुतसे आक्षेप तो बिल्कुल बालकोंवाले हैं जिनका उत्तर देना भी केवल बालक्रीला मात्र ही होगा । चूंकि बालक्रीडा में हम कभी भी अपने विज्ञपाठकोंका समय व्यर्थ नष्ट कराना नहीं चाहते । केवल समाधेय वस्तुके समाधानको ही उनके सम्मुख उपस्थित करते हैं । आशा है विज्ञ पाठक अवश्य ही सत्यासत्यका विवेक कर मुक्ता तथा गुञ्जा के भेदको परख कर मुक्ताग्रहण तथा गुञ्जापरित्याग में प्रवृत्त होकर लेखक को अनुगृहीत करेंगे ।

( १ ) प्रथम ही श्लोकमें पण्डित घनश्यामजी का कहना है। कि 'जब ब्रह्मका अनादि विशेषण दिया ही है तो फिर अज विशेषण क्यों दिया उसका कुछ फल नहीं वह व्यर्थ ही है ? ( उत्तर ) यदि पण्डितजी विशेषण विशेष्य भावकी उपयोगिता को जानते तो कभीभी ऐसा प्रश्न न करते । क्यों कि विशेषण कुछ न कुछ अवश्य ही उत्कृष्टताके प्रतिपादक हुआ करते हैं । उसी विशिष्टार्थके बतलानेके लिये ही यहांपर 'अज' यह विशेषण दिया गया है । 'अनादि' यह केवल आदि-

शब्देनादिराहित्यमुच्यते न जात्वजपदप्रतिपाद्यं प्रादुर्भावराहित्यम् । एवञ्च पुनरुक्त्यभावे किं फलकमजविशेषणमिति प्रश्नः कियद्यावत्संश्लिष्ट इति शिष्टैः स्वयमेव प्रणिभाल्यताम् । एतेनैवान्येऽपि 'शाश्वतमित्यादि सहोदरा आक्षेपा भिन्नार्थकत्वान्निराहता वेदितव्याः ।

(२) यच्च 'वेदाख्या विद्यास्वतो भिन्नान् कांस्कान्निगमान् बिभर्त्ति' इति यत्पृष्टं तदपि सर्वथा निरवकाशम् । निगमभृत्पदस्य वेदविद्याया विशेषणत्वेनोपन्यस्तत्वात् । तत्कुतोऽत्रभवताऽत्रभवताभेदविचारणाया अवकाशः समुपलब्धः । अवयवायविनोरभेदस्यसर्वशिष्टाभिमतत्वेन निगमानामपि वेदविद्याया अवयवभूततया तदभिन्नत्वस्य सुतरां सिद्धत्वात् । नास्त्यत्र लवतोऽपि तादृशशङ्कावकाशः ।

---

राहित्य का द्योतक है और 'अज' पद ब्रह्मके अनुत्पत्तिमत्त्व का बोध कराता है । इसलिये अज पदमें हेतुगर्भता है । और उत्कृष्टार्थ प्रतिपादकता है । फिर घनश्यामजीका प्रश्न कहांतक उपयुक्त है यह स्वयं शिष्ट विद्वान् ही देखें । ब्रह्म अनादि क्यों हैं चूंकि वह अज है अर्थात् अजन्मा है । आगे चलकर इसीकी पुष्टिके लिये एक ओर विशेषण 'शाश्वत' देते हैं । क्या उसका कभी जन्मही नहीं होता ? नहीं कभी नहीं क्योंकि वह शाश्वत है अर्थात् सदातन है । इसलिये महाशय ! अनादि पदके होते हुए भी अज विशेषण सार्थकही है निरर्थक नहीं । इसी रीतिसे अन्य भी इसी प्रकारके विशेषणविषयक 'शाश्वतमित्यादि पदोंके लिये किये गये हुए आक्षेपों का समाधान समझ लेना चाहिये ।

( २ ) ( प्रश्न ) वेदाख्या विद्या अपने से भिन्न किन २ निगमों को धारती है ? ( उत्तर ) यह प्रश्न भी विचित्र ही है । महाशय ! यहां निगमभृत्' यह पद वेदविद्याका विशेषण है । आपने शायद निगम शब्दका 'वेद' अर्थ लगाकर 'वेदविद्या अपने से भिन्न किन २ निगमों को ( वेदोंको ) धारण करती है" यह शङ्का की है ? परन्तु आप

( ३ ) ननु 'हि' 'तु' शब्दौ किमर्थ मुपन्यस्तौ" इति प्रश्नोऽपि नितरां निरर्थकस्तयोरवधारणपरत्वस्य क्वचित्पादपूर्णार्थकत्वस्यच सकलाभिधानिकानुभवगोचरत्वात्। एवं सार्थककत्वाच्च।

( ४ ) किञ्च 'निगमार्थभाष्ये कामना उत निगमभाष्ये ? इतिय-ज्जिज्ञासितं तदप्यपेशलम्। निरुक्तकामनाया एव साफल्येन फलितार्थत्वात्। तथा हि। निगमानामर्थाः पदार्था वृत्तिरूपास्तेषामाक्षेपसमाधानपुरस्सरं योजनन्तस्मिन् मतिर्यस्येति निगमार्थ-

को यह याद रखना चाहिये कि निगम के अर्थ मन्त्र, तथा ऋचा कभी होते हैं और खासकर ऐसी अवस्थामें जब कि वह वेदविद्या का विशेषण है। और फिर अवयवावयवी की अभिन्नता सर्व शिष्टसम्मत है मन्त्रों अथवा ऋचाओंसे मिलकरही वेद बना है फिर वह वेद अपनेसे भिन्न किन २ निगमों को धारण करता है यह प्रश्न न ही बनता। और आपका यह प्रश्न कि श्लोकमें "हि" "तु" शब्द क्यों रक्खे ? बिल्कुल निरर्थक है। क्यों कि प्रथम तो ये दोनो अव्यय निश्चयार्थक हैं यह बात प्रसिद्ध है। दूसरे इनका प्रयोग क्वचित् क्वचित् पादपूर्णार्थ भी कवि समाज हमेशासे करता चला आया है। यदि स्वामीजी महाराजने भी इनका प्रयोग किया तो क्या अनर्थ हुआ ?

(२) 'निगमार्थ भाष्य में कामना है या निगमभाष्य में ?' यह आशङ्का भी आपकी ठीक नहीं। क्यों कि स्वामीजी की निगमार्थ भाष्य में ही कामना है। इसी लिये उन्होंने इस पद का प्रयोग किया। आपका यह खयाल कि अर्थ तथा भाष्य तो एक ही बात है फिर 'अर्थ भाष्य' ये दोनोंपद क्यों रक्खे ? ठीक नहीं। क्योंकि अर्थ तथा भाष्यमें जमीन आसमानका भेद है। अर्थ कहते हैं पदार्थ को (जो वृत्तिरूप अर्थात् संक्षिप्त होता है। और भाष्य कहते हैं आक्षेप समाधान पूर्वक ग्रंथ योजना को। श्री स्वामीजी महाराज की वृत्तिरूप अर्थ करके आक्षेप समाधान पूर्वक सविस्तर भाष्य करने की कामना थी इसलिये ही

भाष्यमतिस्तेनेति सर्वं मुपपद्यते । नास्त्यत्र लवतोऽपि काचिद् विप्रतिपत्तिः । तदित्थमाद्यंहृद्यमनवद्यं पद्यमिदं न कस्य हृदयवतो हृदयङ्गमं भविष्यति विलक्षणलक्षणाभिरामं श्रीमद्धनश्यामं विहाय । अयन्त्वत्र प्रथमग्रासे माक्षिकापातमेव विभावयति । महाशयाः । चेद्-त्रानेन महानुभावेन प्रथमग्रासे सक्षणमनवलोकमानेनैलाकणं क्षणं प्रेक्षाक्षि रुग्वशान्माक्षिकेतिकृत्वा समक्षीकृता तर्हि कस्यायमपराध इति समीक्षणचणै र्विचक्षणैरेवकिञ्चिन्निर्णीयताम् । हन्त ! श्रीमन् घनश्याम ! अनधिकृतचेष्टाजुषां भवादृशामेव दशामवलोक्य नूनं स्थान एव समुपश्लोकितं केनापि कवीश्वरेणेति—

' क्रूराः कृताञ्जलिरयं बलिरेष दत्तः ।
काये मया प्रहरताऽत्र यथाभिलाषम् ॥
अभ्यर्थये वितथवाङ्मय पांसुवर्षै-
र्मामाविलीकुरुत कीर्त्तिनदीः परेषाम् ॥

५ किञ्च ' कविताकामनीत्यादि काव्येन कविम्मन्येनानेन यत्स्वीयकवित्वकला विस्फोरिता । तदपि हृदयवतां कुतूहलाय समुद्भ्रियते । तथा चेत्थं समुद्धुक्तेऽयं महामनाः ।

---

उन्हों ने उक्त पदका प्रयोग किया जो सर्वथा ठीक है तो ऐसा हृद्य अनवद्य पद्य किस सहृदय पुरुषको हृदयङ्गम न होगा । परन्तु घनश्यामजी कहते हैं कि यह प्रथमही ग्रासमें माक्षिकापात हुआ ! महानुभावो ! यदि घनश्यामजीने दृष्टि दोषसे प्रथम ग्रासमें इलायची के दाने को ही ध्यान पूर्वक न देखकर माक्षिका ( मक्खी ) समझ लिया तो यह किस का दोष है जरा विचक्षण लोग स्वयं ही विचारें । हन्त ! घनश्यामजी आप जैसों की इस अनधिकार चेष्टा को देखकर ही किसी कवीश्वरने " क्रूराः कृताञ्जलिरयं " यह पद्य ठीकही कहा है । कि हे क्रूर लोगों तुम्हारे लिये हम अञ्जलि देते हैं । और यह बलि भी समर्पित है तथा प्रार्थना करते हैं किसी सज्जन की कीर्तिनदीको अपने मिथ्या अपवादरूपी धूलि से मलिन ( गदली ) न करो ।

५ आगे चलकर इन्होंने स्वामीजी की कविता का मज़ाक करते हुए " कविता कामिनी " इत्यादि श्लोक द्वारा जो अपनी कवित्वकला जताथी

'कविताकामिनीं' विरक्तः प्रेमरसशून्यः "कामसम्मुग्धः भोग-विलासानभिज्ञः" (षण्ढ इत्यर्थः) दुनोति। इति पश्यत रे क्षणमस्य कविमण्डलाखण्डलस्य कवित्वताण्डवविडम्बनाम्। क्वखलु कामसम्मुग्धो भोगविलासानभिज्ञो विरक्तः? क्वनु कविताकामिनी? क्व च पुनर्दुनोतेः समन्वयः? इति। कथमिवायं व्यर्थवागाडम्बरः संश्लिष्येत। कथङ्कारमिवैष मत्तप्रलापोऽस्य सामञ्जस्यमश्नुयादिति तु बहुशो विचारितोऽपि न प्रज्ञापथमारोहति।

६ नच 'काल रामाङ्क चन्द्रमितेऽब्दे' इति वक्तव्ये कालादिभिरेव केवलैः समुद्युङ्क्ते विबोधयितुं वत्सरनामेति" यदुक्तं तदपि यौक्तिकम्। प्रयोगप्रकाराणां तत्तद्भूरिभेदभिन्नत्वात्। व्याकृतिदोषविरहात्,

---

है उसे भी सहृदय पुरुषोंके कुतूहलके लिये यहां दिखाते हैं। ताकि वाचक कविराज घनश्यामजी की कवित्व प्रतिभाको तो देखें। आप लिखते हैं कि—"विरक्त अर्थात् प्रेम रसशून्य काम सम्मुग्ध अर्थात् भोगविलाससे अनभिज्ञ (षण्ढ) कवितारूपी कामिनी को सतारहा है"। वाह वाह क्या ही अच्छी कवित्व चमत्कृति है। कहां भोगविलासानभिज्ञता,? प्रेमरसशून्यता कहां? और कहां कविता कामिनी? न जाने इसके साथ दुनोति (सताने) का समन्वय आपने कैसे जोड़ा। बहुत कुछ विचारकरने परभी इस उन्मत्तप्रलापका सम्बन्ध समझमें नहीं आता (जनाब! यदि वृथावागाडम्बर (तुकबन्दी) ही कविता हो जाती तो आज सभी हास व कालिदास बनजाते?)

६ और आपका यह आक्षेप भी '"कालरामाङ्कचन्द्रमितेऽब्दे" ऐसा कहना चाहिये था, किन्तु ऐसा न कह कर ऋषिने केवल 'काल रामाङ्क चन्द्रे' ऐसाही लिख दिया सोठीक नहीं किया"। विद्वानों की दृष्टिमें निरर्थक ही है क्यों कि यह तो अपनी २ प्रयोगशैली है। और इसमें व्याकरण की दृष्टिसे कुछ दोषभी नहीं है। इसका भी अर्थ यही होत

कालरामाङ्कचन्द्रैस्सम्मितेऽब्द इति कालरामाङ्कचन्द्रेऽब्दे' इत्येतत्तात्पर्य्येणैवात्रप्रयुक्तत्वाच्च । तद्वेवं कोऽत्रभवतां मत्सरः ?

७ किञ्च 'प्रतिपद्यादित्यवारे' चरणेऽत्र पञ्चमाक्षरं गुरुतां-प्रापयन्नवहेलितो भगवान् पिङ्गलाचार्य इति यदुक्तं तदपि छान्दसकलाऽनभिज्ञत्वमेव भवतां प्रकटयति । यतोऽपरिशीलितपिङ्गलशास्त्रः श्रुतश्रुतबोधमात्रः कश्चिद्भवादृशएवेमां त्रुटिं वक्तुंशक्नुयात् । न पुनः कवित्वकलाकलनप्रवीणः कोऽपिकविधुरीणः । कुतः ? । अनुष्टुप् छन्दसामनेकावान्तर भेदभिन्नत्वात् ।

हन्त ! अधन्य ! कविम्मन्य ! नूनं न्यधायि भवताऽपदास्पदेपदम् । साहित्यशास्त्रानभिज्ञस्य ते तथाचेष्टितं ध्रुवमाश्चर्यगोचरम् । अयिकविचक्रवर्त्तिन् ? "सर्वत्रलघुपञ्चम" मेषनियमस्तु केवलं सुकुमार-

---

है 'कालरामाङ्क चन्द्र सम्मित जो अब्द, वही कालरामाङ्कचन्द्राब्द । इसमें भेद क्या हुआ, श्रीमन् इसी तात्पर्यसे यह प्रयोग किया गया है । और इससे बोधभी उक्तार्थ काही होता है । फिर इसमें आपका क्या मत्सर है ?

७ 'प्रतिधादित्यवारे' इस चरणको लेकर जो आपने लिख मारा है कि ऋषि दयानन्दजी महाराजने पिङ्गलाचार्यकी अवहेलना करडाली इत्यादि । यह भी आपकी छान्दस ( कवित्व ) कलासे अनभिज्ञ होने काही द्योतक है । क्यों कि, इसको तो कोई आप जैसा ही त्रुटि कह सकता है कि जिसने केवल श्रुतबोधमात्र सुन लिया है और पिङ्गल शास्त्र का परिशीलन नहीं किया । कोई कवित्वकला प्रवीण कवि धुरणी ऐसा कभी नहीं कह सकता । क्योंकि अनुष्टुप् छन्दके तो अनेक अवान्तर भेद होते हैं । हन्त ! कविम्मन्य घनश्यामजी आपने वृथा ही यह अनधिकार चेष्टाकी जब आपको छन्दः शास्त्रका ज्ञान नहीं था तो क्यों इस प्रकारकी चेष्टा की ? हे कवित्व की डींग मारने मारनेवाले कवि चक्रवर्त्ती ! सुनिये । "सर्वत्रलघु पञ्चमम्" ( अर्थात् अनुष्टुप् छन्द

धियां बालानां कृतेऽल्पप्रयासेनैव छान्दसज्ञानं प्रदित्सुना कविकुल-शिरोमणिना कालिदासेन व्यधायि नपुनः साहित्यशास्त्राम्भोधिपार-गाणाम् । अन्यथा कथमेवं स्वीयं नियमसुन्मन्थयन्नुल्लङ्घयंश्चासौ कविकुलचक्रवर्त्ती वदतोव्याघातदोषं प्रसञ्जयेव समुल्लङ्घितश्चयथा वहुत्र निरुक्तनियमोऽनेन तथा निम्नस्थैः पद्यैः स्फुटं विज्ञायते। तथाहि

" यथाप्रह्लादनाच्चन्द्रः प्रतापात्तपनो यथा ।
तथैव सोऽभूदन्वर्थो राजाप्रकृतिरञ्जनात् " ( रघुवंशे )

अत्रहि तृतीय चरणे पञ्चमाक्षरस्य गुरुत्वं कोनामापवदितुं पारयेत् ?
कुमार सम्भवेऽपिचः—

" स्थानं त्वां स्थावरात्मानं, विष्णुमाहुस्तथाहिते ।
चराचराणां भूतानां कुक्षिराधारतां गतः ।

म सर्वत्र ही पांचवां अक्षर लघु होता है ) यह नियम कालिदासने केवल सुकुमार बुद्धि वाले बालकों के लिये ही अल्प प्रयत्नसे छन्दोंका ज्ञान करने के लिये लिख दिया है । साहित्यशास्त्र रूपीसमुद्र के पारंगत विद्वानों के लिये नहीं । अन्यथा यदि यही सार्वदेशिक नियम होता कि अनुष्टुप् छन्दमें सर्वत्रही पञ्चमाक्षर लघु होता है तो स्वयं कालिदास ही अपने बनाये नियम का उल्लंघन कदापि न करते । दूसरोंकी तो बात ही क्या स्वयं कालिदासने रघुवंश तथा कुमार सम्भव में ही अनेक स्थलोंपर इस नियम को तोड़ा है । जिनमेंसे विज्ञपाठकों के सन्तोष के लिये हम दो एक उदाहरण प्रस्तुत करते हैं । कुमारसम्भवमें:—

" स्थानं त्वां स्थावरात्मानम् " इस श्लोकके तृतीयचरण में पञ्चमाक्षर ( णां ) को कविकुल शिरोमणि कालिदासनेभी गुरुही रक्खा है । तथा रघुवंशमें भी

' यथाप्रह्लादनाच्चन्द्रः ' इस श्लोक के तृतीयचरण में भी पञ्चमाक्षर ( भू ) गुरु ही है । यदि उक्त नियम सार्वदेशिक होता तो कविसम्राट्

अत्रापि तृतीयचरणे पञ्चमाक्षरस्य गुरुत्वं सुस्पष्टमेव । महानुभावाः ! किमतोऽधिकं साधकं भविष्यति महर्षेः कलाकलानिधित्वस्य । हन्त ! श्याम निकामं कवित्वखण्डनविडम्बनया कृतं तव प्रयासजातं जातमरण्यरुदितमेव नूनम् । किमद्यापि न लज्जसे । तदेवं, श्रीमद्दयानन्दाचार्येण भगवान् पिङ्गलाचार्यो निराहृतः समाहृतो वेति हृदयालयो दयालवो विद्वांस एव प्रणिभालयन्तुतराम् ।

८ किञ्च "भाष्यारम्भः कृतो मया" इत्यत्र किमारम्भशब्द आद्यकृतिं नावबोधयति यत्तत्र कृत इत्युक्तमिति यद्वलिगतं तदपि नितरां फल्गु । कुतः ? शृणु । विहितारम्भस्यैव भाष्यस्य नतुसमारभ्यमाणस्य तादृशप्रयोगेणाभिप्रेतत्वात् । अन्यथा भाष्यारम्भः क्रियते करिष्यते वेत्युभयविधबोधस्य ततोभानात्सन्देह पिशाचः समुज्जृम्भेत । इति ।

---

कालिदास इतनी बड़ी भूल कभी न करते ? विज्ञ वाचकवृन्द महर्षिके काव्यकलाकलाधरत्वका इससे अधिक और क्या प्रमाण हो सकता है । इसलिये कवित्व विडम्बना से किया हुआ प० घनश्यामजीका प्रयत्न बिल्कुल अरण्यरोदन के समान ही हुआ । और इनको यह लिखते हुए भी लज्जा न आई कि स्वामीजीने पिङ्गलाचार्य की अवहेलना की है । अरे भाई पिङ्गलाचार्य की अवहेलना स्वामीजीने की याँ स्वयं प० घनश्यामजीने ? यह सहृदय पाठक ही स्वयं विचारें ?

७—"भाष्यारम्भः कृतो मया" इस चरण में भी आपने क्या खूब बारीकी निकाली ? आप कहते हैं क्या आरम्भ शब्द से आद्यकृति (प्रारम्भ करनेका) बोध नहीं होता जो "कृतः" (किया) इस शब्द काभी प्रयोग किया ? यह कथन भी इनका नितान्त व्यर्थ है । क्योंकि केवल आरम्भ शब्दसे यह बोध कैसे होता कि भाष्यका आरम्भ करते हैं या कर चुके हैं अथवा करेंगे । केवल आरम्भ के प्रयोगसे तो उक्त शङ्का बनी ही रहती इस को दूर करने के लियेही केवल आरम्भ शब्द का प्रयोग न करके "आरम्भः कृतः" इसका ही प्रयोग किया गया जो सर्वथा युक्तियुक्त है ।

९ अथ तृतीयं श्लोकं समालम्ब्य यज्जगर्ज 'किमानन्द-शब्दः स्वात्मविदितस्तदर्थो वा ?" इति तदपि तस्याप्रेक्षा-वच्चेष्टितम्। तस्य विस्पष्टार्थत्वात्। कोमलधियामपि सौकर्य्येणा-वगन्तुंशक्यत्वात्। शब्दे शब्दधियाऽर्थेच पुनरर्थधियैव तथोपन्या-साच्च। इदमत्रबोध्यम्। स्वात्मविदित इतिपदमानन्दपदस्य विशेषणं। दयायाः परः कीदृश आनन्दो विलसति, इत्याकाङ्क्षायामाह स्वात्म-विदितः, स्वानुभूतः स्वात्मलब्धो वेति यावत्। सच आनन्दः 'दया-नन्दसरस्वतीति नाम्नि शब्देवा शब्दस्वरूपोऽर्थे च पुनरर्थस्वरूप इति सर्वमनवद्यं, सरल सुगमञ्च। न जानेऽत्र श्रीमद्धनश्यामेन 'दुर-धिगतसम्बन्धपदावलिविशिष्टता' कुतो दृष्टिगोचरीकृता। अथवा किमसुलभं घनश्यामश्यामिकाश्यामायमानदिग्दिगन्तरालानामेषाम्।

---

८—तृतीय श्लोकमें 'आनन्दः स्वात्मविदितः' यहांपर 'आत्म-विदितः' यह पद आनन्दका विशेषण है। तो आप फरमाते हैं। कि आनन्द शब्द 'स्वात्मविदितस्तदर्थो वा' अर्थात् आनन्द अपनी आत्मामें जिसका अनुभव हुआ है वह है अथवा तदर्थक ? अभिप्राय यह है कि स्वामीजी अपने नाम दयानन्द में आयेहुए आनन्द पदका बोध कराना चाहते हैं या आत्मैकानुभवगम्य आनन्द शब्दका ? देखिये इनके प्रश्नकी चमत्कृति को तो देखिये ! बालक भी तो आसानी से ऐसे प्रयोग समझ जायंगे। इस प्रकारके प्रयोग, शब्दमें शब्द बुद्धिसे और अर्थ में अर्थ बुद्धिसे अर्थके द्योतक हुआ करते हैं। वास्तवमें, 'स्वात्मविदितः' यह पद आनन्द पदका विशेषण है दया पदसे परे कैसा आनन्द ? इस आ-कांक्षामें उत्तर देते हैं। स्वात्मविदित। वह आनन्द जब दयानन्द सर-स्वती इस नाम ( शब्द ) का सङ्केत पाता है तो शब्दका और जब अर्थ की तरफ दृष्टि जाती है तब अर्थ का सुस्पष्टतया बोध कराता है। बिल्कुल सरल और सुगम प्रयोग है किन्तु पं० घनश्यामजी ने इसमें 'दुराधिगतसम्बन्धपदावलिविशिष्टता' के कहां और कैसे दर्शन किये कुछ समझमें नहीं आता। अथवा घनश्यामजीके लिये क्या सुलभ नहीं ?

१० किञ्च "अग्रशब्दस्य पूर्वार्थाभिधायित्वमुद्दिश्य यत्किमपि जल्पितं तदपि तस्य बालचापल्यकल्पितम् । कुतः । अग्रशब्दस्योभयार्थपरत्वस्य सर्वशिष्टसम्मतत्वात् । तदर्थपरतयैव प्रचुरप्रयोगदर्शनाच्च । परं महात्मन् । "नैष स्थाणोरपराधो यदेनमन्धोन पश्यतीति क्षणं सक्षणेन विस्फारितेक्षणेन किञ्चिन्निरोक्ष्यताम् । 'पुरत' इत्यर्थवाचकत्वमेवाग्रशब्दस्य बहुत्र साहित्ये समवलोक्यतेः–तथाहि

'अग्रे वह्निः पृष्ठे भानू रात्रिसमर्पित चुम्बकजानुः ।
इहसंसारे खलु दुस्तारे कृपयापारे पाहि मुरारे ! ॥
( इति चर्पटमञ्जर्यां ) शङ्कराचार्यः ।

तदत्र पृष्ठपदसाहचर्यादग्रपदस्य 'पुरत' इत्यर्थपरत्वं न कोऽपि निह्नोतुं परिवृढ इति दृढं साम्रेडमाक्ष्वेड्य प्रणिजागद्यते ऽस्माभिः । अपिच—

"वाच्यतां समयोऽतीतः स्पष्टमग्रेभविष्यति ।
एवं पाठयतां ग्रन्थे–काठिन्यं कुत्र विद्यते ।
( सुभाषितम् )

---

१० फिर इसी श्लोकमें 'अग्र' शब्द के पूर्वार्थाभिधायित्व को लेकर जो लम्बी चौड़ी जल्पना की है वह भी वाल्यचपलता से प्रेरित हो करही की है ! क्योंकि यह स्पष्ट है कि अग्र शब्द दोनों अर्थों में आता है । जहां 'पहिले' इस अर्थमें इसके अनेक प्रयोग हैं वहां 'आगे' इस में भी कुछ कम प्रयोग नहीं हैं । बल्कि साहित्यमें 'आगे' (पुरतः या सामने) एतदर्थक ही प्रयोग अधिकतर दिखाई देते हैं । जैसे कि शङ्कराचार्य जी चर्पटमञ्जरी में 'अग्रे वह्निः' इत्यादि श्लोक में पृष्ट शब्द के साहचर्य से अग्रपद का अर्थ 'सामने' अथवा सम्मुख यही हो सकता है अन्य नहीं । यही नहीं आगे देखिये "वाच्यतां समयोतीतः" इत्यादि सुप्रसिद्ध श्लोक में अग्र शब्दका 'आगे' यह अर्थ स्पष्ट ही है । घनश्यामजी आपही बताइये यदि अग्र शब्द

पद्येऽस्मिन्नग्रशब्दस्य केवलं पूर्वार्थाभिधायित्वे 'स्पष्टमग्रे भविष्यति' इहाग्रपदस्य भविष्यति पदेन सहान्वयः कथं संश्लिष्यते ? किञ्च—

"अग्रे तार्किककेसरिः प्रचलति क्रोधेनरक्तेक्षणः ।
पश्चाद्याति च शब्दचारुचतुरः कालापशार्दूलकः ।
तन्मध्ये कविते ! कुरङ्गदयिते ! शक्नोषिचेज्जीवितुं ।
हारं रत्नमयं गले तव तदा दास्याम्यहं सादरम् ॥"

( सुभाषितम् )

अत्रापि पश्चादिति पदसाहचर्य्यात् 'पुरत' इत्यर्थपरत्वमेवाग्रपदस्येति सुतरां सिद्धम् । तदेतेनैवैतच्छ्लोकगता अन्येऽपि दुराक्षेपाः समस्ता अपास्ता वेदितव्याः । किं भोः ? अधुनाऽपि तव कण्डूमर्दनं जातं नवा ?

११ हितायेति पदमवलम्ब्य 'हितशब्दप्रवृत्तिनिमित्तमजानतैवा त्रभवता हितायेति निबद्धमिति'–यच्चोक्तं तदपि निस्स-

---

पूर्वार्थ वाचक नहीं केवल भूतार्थ काही द्योतक है तो उक्त श्लोकमें भविष्यति के साथ अग्र पदका अन्वय कैसा होगा ? यहां स्पष्टमग्रे भविष्यति" अर्थात् आगे स्पष्ट हो जायगा । अग्रशब्द साफ २ भविष्यार्थ का बोध कराता है ? फिर आपने यह लिखनेकी कि अग्र शब्द केवल भूतार्थ वाचकही होता है कैसे हिम्मतकी ? एक जगह नहीं अनेक स्थानोंपर वैस प्रयोग देखने में आते हैं । और लीजिये " अग्रे तार्किककेसरिः प्रचलति " इस पद्यमें भी 'पश्चात्' अर्थात् पीछेसे इस पदकी सहचरतासे अग्र शब्दका 'आगे' यही अर्थ सुतरां सिद्ध है । बस इतने मात्र से ही विद्वान् इस श्लोकान्तर्गत अन्य कुतर्कोंका भी खण्डन हुआ समझें

११ 'हिताय' इस पदकके विषयमें जो आपका यह कथन है कि हित शब्द जिस अर्थ को लेकर प्रवृत्त होता है उसके निमित्तको न जानते हुए ही अपने 'हिताय' इस चतुर्थ्यन्त पदका प्रयोग किया है

त्वम् । प्रयोगप्रकाराणां वैविध्यात् । तेषां प्रयोक्तृतन्त्रत्वाच्च । अतः शैलीमवलम्ब्य दोषोद्घाटनं केवलं केशचर्म्मोत्पाटनमेवनूनम् ।

१२ 'सत्यमानतः' इत्यस्य निरर्थकत्वं प्रतिपिपादयिषुर्यदाह एष श्रीधनस्तदपि विलक्षणमेव । को नामान्यो वदान्यो घनश्यामं विनै तत्पदं निरर्थकं निर्ब्रूयात् । घनश्याम ! किञ्चिदधिकं ज्ञानं सम्पादनीयं । नहि तवैतावदल्पतममस्ति पर्याप्तं महर्षेः कृतिमवगन्तुमपि समालोचयितुं तुपुनः किमुनाम । शृणु । मीयतेऽनेनेति मानं=प्रमाणम् । सत्यस्यमानं सत्यमानं तस्मात्सत्यमानतः सत्यप्रमाणतः परीक्ष्य सत्यतुलया समुत्तोल्येतियावत् । तदेवं व्युत्पद्यमानेनैतच्छब्देनैव सुतरां तस्य सार्थकत्वे सिद्धे कथन्नाम तस्य निरर्थकत्वं घनश्यामेनोपलब्धमिति भूयोभूयो विचार्यमाणमपि प्रज्ञापथंनावतरति ।

---

सो निस्सार है । क्यों कि प्रयोग करने की शैली अपनी जुदा होती है । जो कि प्रयोग कर्ताके अधीन है जैसा चाहे वैसा प्रयोग करे । हां यदि इसमें कोई अन्य दोष होता तब आप कह सकते ? केवल शैलीके ऊपर आपका आक्षेप करना तो केवल बालकी खाल निकालनेके समान ही है ।

१२ "सत्यमानतः" इस पदको निरर्थक बता कर तो अपने अपनी लेखनी कोही व्यर्थ बना दिया । श्रीमान् पं. घनश्याम जीके सिवाय और कौन है जो इस पदको व्यर्थ बतावे । महाशय घनश्यामजी ! अच्छा होता कि अभी आप कुछ और अधिक ज्ञान सम्पादन करते ? आप का यह ज्ञान ( जो कि अपने भूमिका भास लिखकर दिखाया है ) महर्षिके ग्रन्थों को समझने केलिये भी अपर्याप्त है फिर उनकी समालोचना करने की तो कौन कहे ? देखिये 'मीयते अनेनेति' मानम् । मान कहते हैं माप को तराजूको सत्यकी तुला ( तराजू ) पर तुला हुआ । अर्थात् सत्यार्थ कैसा ? सत्यकी तुला से तुला हुआ । कितना सुंदर अर्थ

१३ किञ्च अवधारणार्थपरोप्येव शब्दश्चेत्तव सुधास्थितिक एवं प्रतिभाति तर्हि "लोचनाभ्यां विहीनस्य दर्पणः किं करिष्यति। इतिमात्रमुक्तमेवात्रसूक्तं भवति किम्मुधा पल्लवितेन। केवलमेक मात्रमिदंभाष्यं मनुष्याणां हितायैव न पुनः किञ्चिदन्यहेतुकमिति तात्पर्य्येण प्रयुक्तेन 'एव' शब्देनाऽन्ये सर्वेऽपि हेतवो व्यवच्छिद्यन्ते। तदेवमर्थपरोऽयं शब्दस्सार्थकोऽपार्थको वेति स्वयमेव सहृदयैरवधार्यताम्।

१४ यच्च "संस्कृतप्राकृताभ्यां यद्भाषाभ्यामन्वितं शुभम्।" इत्यत्र संस्कृतप्राकृताभ्यामिति पदमाश्रित्य श्रीमद्दयानन्दाचार्याणामुद्भटपाण्डित्यमाक्षिप्तं तदप्यस्य विभ्रमविलसितम्। निष्क्रान्ताभ्यां संस्कृतप्राकृत शब्दाभ्यां सुतरांतन्निष्पत्तेः। संस्कृता

---

है किन्तु घनश्यामजी को तो यह भी निरर्थक ही लगता है। किया क्या जाय ? न जाने किस झोंकमें इन्होंने ऐसे युक्ति युक्त पदों कोभी निरर्थक समझलिया कुछ समझ में नहीं आता।

१३ 'एव' के अवधारण अर्थात् निश्चय ये ही अर्थ होते हैं यह लघु कौमुदी पढ़ने वाले बच्चे भी जानते हैं परन्तु यदि भी घनश्यामजी को यह भी व्यर्थ ही लगता है तो "लोचनाभ्यां विहीनस्य दर्पणः किं करिष्यतिति" अर्थात् नेत्रहीन अन्धे पुरुषों के लिये दर्पण भी किस काम का यही कहना पडता है। भाई यह भाष्य केवल एकमात्र मनुष्यों के हित के लिये ही बनाया जाता है इसका अन्य कुछ हेतु नहीं। इस प्रकार 'एव' शब्दके के प्रयोगसे अन्य हेतुओंका व्यवछेद किया गया है। फिर यह एव शब्द निरर्थक है या सार्थक जरा बुद्धिमान लोग स्वयं ही विचारें ?

१४ "संस्कृत प्राकृताभ्यां यद् भाषाभ्यां मन्वितं शुभम्" इसश्लोकमें 'संस्कृतप्राकृताभ्यां" इस पदपर आक्षेपकरते हुए ऋषि दयानन्दके पाडित्यपर हमला किया है। वहभी केवल घनश्यामजी की भ्रान्तिकेविलासका

च प्राकृता च संस्कृतप्राकृते ताभ्यां संस्कृतप्राकृताभ्यामितीतरेतरयोगद्वन्द्वे कृते सुघटतया साधुत्वाच्च । नाऽत्र मात्रयापि व्याकृतिशास्त्रं व्याकुलीभवति । घनश्यामशर्मन्? अधीष्व तावद्व्याकरणं, विधेहि कस्यचिच्चरणकमलसपर्य्यामार्यविद्वच्छिरोमणेः। नहि लघुकौमुदीमात्रेण व्याकृतिकुमुदनीनाथतां श्रुतबोधेन च केवलं साहित्यशास्त्रसनाथतां भजन्ते जनाः ।

१५-अपिच 'मन्त्रार्थवर्णनं किं भाष्याद्भिन्नं भवति तत्स्वरूपं वेति पृच्छाऽपि तस्य स्वेच्छाचारचेष्टितमेव । भाष्यपदार्थवर्णनयोश्च सुतरां विश्लिष्टत्वात् । भाष्यस्याक्षेपसमाधानपुरस्सरव्याख्यानपरतया, अर्थवर्णनस्य च केवलं वृत्तिरूपपदार्थप्रतिपादनपरत्वेन, नाऽत्राणुमात्रमपि किञ्चिद्विप्रतिपद्यते ।

---

नमूनाही है । क्यों कि यहां निष्ठान्त संस्कृ तथा प्राकृत पदोंका ग्रहण है । संस्कृताच प्राकृताच संस्कृतप्राकृते ताभ्यां संस्कृतप्राकृताभ्यां इस प्रकार इतरेतर योग द्वन्द्व करने पर यह प्रयोग व्याकरणशास्त्र की दृष्टिसे बिल्कुल शुद्ध है । महाशय घनश्यामजी जरा व्याकरण पढ़िये और किसी आर्य विद्वच्छिरोमणि की चरणसेवा कीजिये । केवल लघु कौमुद्री मात्रके अध्ययनसे ही कोई व्याकृति ( व्याकरण ) कलानाथ ( चन्द्र ) अथवा केवल श्रुतबोधके श्रवणसे ही साहित्यशास्त्रसे सनाथ नहीं हो जाता ? अस्तु ।

१५ 'मन्त्रार्थवर्णनं भाष्यसे भिन्न होता है या तत्स्वरूप ?' यह पूछना भी इनका स्वेच्छाचार चेष्टित ही है । क्यों कि सब जानते हैं कि भाष्यमें तथा पदार्थवर्णन में कितना भेद है । भाष्य कहते हैं जिसमें आक्षेप समाधानपूर्वक विशद व्याख्यान किया जावे । और अर्थवर्णन केवल वह है जिसमें संक्षेपसे वृत्तिरूपसे पदार्थमात्र बतलाया जावे । फिर घनश्यामजी का यह संन्देह कि मन्त्रार्थ वर्णन भाष्यसे भिन्न है या तत्स्वरूप ही कुछ अर्थ नहीं रखता ।

१६–"आर्याणामित्यादिपद्ये" किमृषय आर्या न भवन्ति? मुन्यृषिशब्दयोश्च कोऽस्ति पारमार्थिको भेद इति यत्पृष्टं तदपि व्यामोहविशिष्टमेव। एतयोर्भेदस्य सर्वसाधारणविदितत्वात्। मुनयो हि मन्त्रमन्तारो भवन्ति। ऋषयश्च पुनस्तद्द्रष्टार इति पांसुलपादहालिकोऽपि विजानाति! विदुषां विषयेतु किमु नाम वक्तव्यम्। आर्याणामितिपदं मुन्यृषीणामित्यस्य विशेषणम्। तदेवं क्वास्त्यत्र तेषामार्यानार्यत्वास्तित्वविचारणावकाशः। हन्त। नच नास्ति, पण्डितराज! *तव पण्डितप्रकाण्डस्यैतदकाण्डताण्डवम्?*। इदमत्राध्यवसेयम्। अत्र हि आर्यमुन्यृषीणां सनातनीं व्याख्यारीतिं समाश्रित्य मन्त्रार्था विधास्यन्ते इति प्रतिज्ञायते

---

१६ 'आर्याणां मुन्यृषीणां या व्याख्यारीतिः सनातनी।" इसपद्यमें क्या ऋषि आर्य नहीं होते जो मुनि तथा ऋषि इनपदों का विशेषण आर्य दिया है। और मुनि तथा ऋषिमें भी क्या कोई खास विभेद है? जो दोनों पदों को दिया? एक पदका देना पर्याप्त था इत्यादि प्रश्नभी इनके नितान्त अज्ञान पूर्ण हैं। क्यों कि मुनि तथा ऋषि में भेद तो स्पष्ट है। मुनि कहते हैं मननशीलको और ऋषि मन्त्रद्रष्टा को इस प्रकार मनन करनेवाले तथा दर्शन करनेवाले में जो भेद होता है वही इन पदोंमें भी है फिर न जाने घनश्यामजीके सन्देहका स्थान कहां रह। इसी प्रकार दूसरा प्रश्नभी, क्या मुनि ऋषि भी अनार्य होते हैं।? अरे यहां आर्य अनार्य होने की चर्चा कहां है। *यहां तो साधारण रीतिसे "मुन्यृषीणां"* इसपदका "आर्याणां" विशेषण दिया है और विशेषणों की विशिष्टता जगत्प्रसिद्ध है फिर यह प्रश्न आपका सर्वथा निरवकाश हुआ। आपही सत्य कहिये! पण्डितराज? क्या आपका यह केवल अकाण्डताण्डव मात्र न हुआ? देखिये और समझिये स्वामीजी महाराजके लिखनेका अभिप्राय यह है कि आर्य मुनि ऋषियों की सनातनी शैली का अवलम्बन करके

नच प्रतिज्ञाप्रकारः कस्यचिच्छङ्काविशेषमादाय प्रवर्त्तते । अपितु प्रतिपाद्यविषयनिदर्शनं पुरस्कृत्यैव । अस्तिच शिष्टानामेतादृशी सरणिरिति नाविदितं कस्यापि विदुषस्तादिदमपि महापण्डितस्य कथनं शेमुष्युन्मथनानुरूपमेव । अयि ! साधारणप्रयोगानभिज्ञ ? विज्ञहतक ? यदा महर्षिः सच्छास्त्राक्षवाटभुवि गृहीततर्कनिस्त्रिंशस्त्रिंशत्कोटिजनमध्ये समवतीर्णः । निजप्रकाण्डपाण्डित्यदोर्दण्डबलेन चाखण्डं प्रचण्डपाखण्डं चखण्ड । किमासीत्तदानीं कश्चन तदानीन्तनसनातनधर्म्मधौरेयधीधनः? महर्षेर्जाज्वल्यमानतेजासि समुपस्थातुं प्रभविष्णुर्विष्णुभक्तः ? वादं वा विधातुं परिवृढः कश्चिद्दृढः शाक्तः ? महादेवभक्तो वा ? न कोऽपि । तदानीन्तु मृगेन्द्रदर्शनान्मृगा इव संत्रस्ताः समस्ता इतस्ततो व्यस्ततया

---

ही वेदभाष्य किया जायगा यह एक प्रकारसे प्रतिज्ञा हुई और प्रतिज्ञा किसी शङ्कित विषयको लक्ष्यमें रखकर नहीं हुआ करती किन्तु उद्देश्य एव निर्णीतार्थ को पुरस्कृत करके ही हुआ करती हैं । यही शिष्ट विद्वानोंकी शैली हमेशा से चली आती है । फिर आपका उक्त दोषकथन केवल बुद्धिका उन्मथन मात्रही हुआ न ? आपने जो इस निराधार तत्वको लेकर लेखनी का काठिन्य दिखाया और स्वामिजीके पाण्डित्यको न समझ उसका उपहास करनेको चेष्टाकी ? उसके विषयमें हम आपको केवल इतना ही याद दिला देना चाहते हैं कि वह समय अभी दूर नहीं गया जब ऋषि ललकार शास्त्रार्थके मैदानमें तीसकोटि जनोंके साम्मुख्यके उतरेथे और अपने प्रकाण्ड पाण्डित्यसे अखण्ड पाखण्डका प्रचण्डतासे खण्डन किया था । तभी क्या वैष्णव क्या शैव क्या शाक्त सभी सनातन धर्मके मिथ्याभिमानी नोता उधर इधर पूर्व, पश्चिम सटकन्तोवाच्च कर गयें थे । किसी की ऋषिके सामने ठहरने की भी हिम्मत तक न पड़ी थी । जैसे मृगेन्द्र को देख मृगों की हालत होती है वही दशा उस समय के बड़े २

निलिल्यिरे । किन्त्वधुना महर्षितपनस्य प्रचण्डपाण्डित्यप्रतापं पराभवितुकामो भगवान् घनश्यामो घनश्याम इव समुद्यतः ।

हते द्रोणे हते भीष्मे कर्णे चापि महाबले ।
आशा बलवती राजञ्छल्यो जयति पाण्डवान् ।

इति स्थान एवात्र नितरां घटतेतरामिति किंबहुना पल्लवितेन ।

१७-किञ्च " येनाधुनिकभाष्यैरित्यादिश्लोकं पुरस्कृत्य यत्किमपि समाक्षिप्तं तदपि विक्षिप्ततोपोद्बलकम् । कथमिव किरातो मणिमुक्तागणग्रहणे प्रभविष्णुर्भवेत् । अत्र तु स्पष्टमेव येनेत्यादिना " आर्याणामित्यादिश्लोकविहितप्रतिज्ञायां हेतुत्वप्रदर्शन-

---

धुरन्धरों को हुई थी परन्तु अब महर्षिदयानन्दभास्कर के प्रचण्ड पाण्डित्यप्रताप को पराभूत करने के लिये श्रीमान् पण्डित घनश्यामजी घनश्याम ( काले बादल ) के सदृश उद्यत हुए हैं । जिनकी इस अनाधिकार चेष्टाको देखकर हमें भी यह श्लोक याद आता है:-"हते द्रोणे हते भीष्मे " इत्यादि इसका अभिप्राय यह है कि जब द्रोणसे आचार्य मारे गये, भीष्म जैसे बलधारी ब्रह्मचारी भी शरशय्याशायी हुए कर्ण जैसे महारथियों को जिन पाण्डवों के प्रखर बाणों ने धरणीतलशायी बना दिया अब उनको हे दुर्योधन ? शल्यजीतलेंगे, यह केवल आपकी आशा मात्रही है ? सो जिन महर्षि के सामने बड़े २ धुरन्धर विद्वानोंने उलटी मुंहकी खाथी है । अब उनके सामने श्रीमान् घनश्यामजी अपना तीरतमञ्चा लेकर उठे हैं ? क्यों नहीं घनश्याम ही ठहरे । देखिये ! भगवान् खरे करें ?

१७. किञ्च ' येनाधुनिकभाष्यैर्ये टीकाभिर्वेददूषका " इत्यादि श्लोक में जो आक्षेप किया वह भी केवल इनकी विक्षिप्तता काही द्योतक है । और किस प्रकार कोई किरात. मुक्तमणि ग्रहण में समर्थ हो सकता है । महाशय ? यहां तो स्पष्टही ' येनेत्यादिना ' इस पदसे ' आर्या-

पूर्वकं सुतरां प्रार्थनावकाशं ज्ञापयत्याचार्यप्रवृत्तिः । यच्च येनेतिपदेनैव सुतरां विशदीक्रियते । इदमत्र बोध्यम् । येन भाष्येणाधुनिकसमुपलभ्यमानभाष्यैष्टीकाभिश्चोद्बोधिताः समुन्मेषिता वा, अन्यथार्थविवर्णना वेददूषका दोषास्ते सर्वेऽपि विनश्येयुः । महर्षिप्रतिपादितभाष्येण सर्वेऽपि दोषा यथा नाशमीयुस्तथाऽयं तस्य प्रयत्नो भवेत्सफल इति हृदयेन समभ्यर्थितो भगवान् जगदेकनाथ इति सर्वमक्षतम् । नन्वाधुनिकपदाकूतकुक्षौ महर्षेर्भाष्यस्यापि निक्षेपः किन्न स्यादिति वाच्यम् । तस्याधुना विधीयमानकोट्यवगाहकत्वेन तत्तदाधुनिकदोषनिबर्हणतया च सुतरां तत्तद्भाष्याभिन्नत्वेनाभिप्रेतत्वात् ।

१८-यच्चा 'धुनिकताऽनाधुनिकतानपेक्षा एवात्र भवता दोषोत्पादिका स्वीकृता किन्तु नादायि कश्चिद्धेतु' रित्यादिकं यत्प्रति-

---

णामित्यादि श्लोककृत प्रतिज्ञा में हेतुप्रदर्शन पूर्वक प्रार्थनाकी गयी है, यही आचार्यप्रवृत्ति बताती है। जो स्वयं 'येन' ( जिसहेतुसे ) इस पदसे ही सिद्ध होता है! सुनिये। इसका तात्पर्य यह है कि जिससे आधुनिक उपलब्ध होनेवाले वाले भाष्य तथा टीकायें जिन में अन्यथार्थ विवरण अर्थात् विपरीत अर्थका प्रतिपादन किया गया है जो कि वेदों को दूषित करने वाले हैं। उन सब दोषोंका नाश हो जाय, और सत्यार्थ का प्रकाश हो इसी लिये यह प्रयत्न है। जिसके लिये भगवान जगदेकनाथ परमात्मासे प्रार्थना की गई है। इसमें आपका यह कथन कि आधुनिक पदके अन्दर तो स्वामीजी महाराजका भी तो भाष्य आ जाता है फिर कैसे यह बनेगा? केवल बालकों जैसा ही है क्यों कि स्वामीजी का भाष्य तो अधुना विधीयमान कोटिमें होने, तथा आधुनिक भाष्योंके दोषको दूरनेवाला होनेसे उक्त कोटिमें नहीं आ सकता।

१८ इनका यह कथन भी कि, स्वामिदयानन्दजीने आधुनिक अनाधुनिक की अनपेक्षा को ही दोषोत्पादिका समझा किन्तु कुछ हेतु नहीं

पादितं तदप्यस्य वैतण्डिकताण्डवमेव । प्रतिज्ञायां हेतुत्वनिवेशस्य सर्वथाऽनवकाशात् । भाष्ये च तत्तद्धेतुप्रदर्शनात् ।

१९–किञ्च 'दोषशब्देनैव दूषकत्वे स्फुरति व्यर्थमेव दूषका इति पदमिति यत्तत्तु निरुक्तमुद्रयैव दत्तोत्तरम् । विशेषणानां किञ्चिद्विशिष्यैव लक्षणया चोत्कृष्टत्वप्रतिपादकत्वस्य सर्वानुभवसाक्षिकत्वाच्च किमप्यनुपपन्नम् ।

२०–"अपिच यच्छब्देन कमप्यर्थमभिलप्य पुनस्तदर्थप्रतिपादनाय तच्छब्दप्रयोग एव साधुर्भवति । यत्तदोर्नित्यसम्बन्धस्याभिधानिकैः स्वीकृतत्वात् । इति यत्तदपि तस्यानभिज्ञत्वज्ञापकमेव । यत्तदोः प्रयोगस्यात्र सर्वथाऽदर्शनात् । क्वास्त्यत्र तादृशो यच्छब्दप्रयोगो यं परामृश्य तत्पदमाचार्यः प्रयुञ्जीत ? किमिदं घनश्याम ! नास्ति तवोन्मत्त प्रलपितम् ! कथञ्चिद्दुर्जनतोषन्यायेनतत्स्वीकारेऽपि येनेति, तदुत्तरत्वेन तेनेति स्वयंसुतरामेव समाक्षिप्यत इत्यदोषः ।

---

दिया वैतण्डिकताण्डव के समानही है । कारण प्रतिज्ञामें हेतुका समावेश नहीं हुआ करता । और भाष्यमें स्थल स्थल पर उस प्रकारके अनेक दोष दिखायेगये हैं ।

१९ आपका यह कथन कि दोष शब्दसे ही दूषकत्वका मतलब सिद्ध हो जायगा । दूषक पद व्यर्थ ही दिया, इसका उत्तर तो विद्वद्वृन्द उपरि वर्णित रीतिसे ही समझ लें । कि विशेषण कुछ न कुछ अवश्य विशेषता होनेके कारणही दिये जाते हैं । इत्यादि ।

२० और "यत्" शब्दसे किसी अर्थको कहकर फिर उसके अर्थके प्रतिपादनके लिये 'तत्' पदका होना अवश्यक हुआ करता है क्यों कि यत् तथा 'तत्' का नित्यसम्बन्ध मानागया है'। आपका यह आक्षेप भी नितान्त भ्रममूलक है । प्रथमतो उस दृष्टिसे यहां पर यत् का प्रयोग नहीं कथञ्चित् स्वीकार भी करलें तो 'तेन'का सुतरां समाक्षेप हो जायगा इस लिये यह कोई दोष नहीं ।

२१–" किञ्च येनेति साकाङ्क्षपदं कथङ्कारं प्रत्यपादि " इति पृच्छाऽपि निरवकाशैव। काव्यकलायां साकाङ्क्षनिराकाङ्क्षचर्चाया अनादरात्। तत्र भूयःसु स्थलेषु तादृशसाकाङ्क्षपदप्रयोगप्राचुर्य-दर्शनाच्च।

२१–" आधुनिकभाष्यजनितदोषा नश्येयु रिति कथन्नायुक्तम्? अधुनापि तद्विरहाभावप्रसिद्धेरि " त्यपि न युक्तम्। तादृशप्रसिद्धेः साध्यकोटचवगाहकत्वात्।

२३–यत्तु " द्वितीयपद्ये वेदानां यः सत्यार्थः स प्रकाश्येत, इत्युक्त्वा तस्य सनातन इति विशेषणं निस्सारमेव, सत्येनैव तदर्थसिद्धे-रित्युक्तं तदप्युक्तदिशैव दत्तोत्तरम्। सत्यसनातनयोश्चास्ति भूयान् भेदः। तथाहि भगवद्गीताभाष्ये श्रीमच्छङ्कराचार्य्यैः। ' यथादृष्टस्य

---

२१ ' येन ' इस साकाङ्क्ष पदका प्रयोग क्यों किया? यह प्रश्न भी नहीं हो सकता। क्यों कि कविता में साकाङ्क्ष तथा निराकाङ्क्ष पदके विचारका कुछ विशेष आदर नहीं है। और साहित्यमें अनेक स्थलों पर इस प्रकारके प्रयोग देखे जाते हैं।

२२ ' आधुनिक भाष्य जनित दोष, नाशको प्राप्त हो जावें यह कथन भी स्वामी जी का ठीक नहीं क्योंकि अधुना भी वैसे दोष देखने में आते है " आपका यह पक्षभी अयौक्तिक है। क्योंकि वैसे दोष प्रसिद्धि अथवा दोषोंका दृष्टिगोचर होना यह स्वयं साध्यकोटि का अवगाहन करता है। अर्थात् स्वयं असिद्ध है अतः प्रमाण नहीं माना जासकता।

२३ और दूसरे पद्यमें ' वेदानां यः सत्यार्थः ' यह कहकर सत्यार्थ का सनातन यह विशेषण निरर्थकही दिया? इसका तो पूर्व उत्तर दिया जाचुका है। कि विशेषण निरर्थक नहीं हुआ करते। और सत्य तथा सनातन, पदके अर्थोंमें भी बड़ा भेद है देखिये भगवद्गीताभाष्यमें श्रीमान् शङ्कराचार्यजी महाराज लिखते हैं.–" यथा दृष्टस्येति " अर्थात्

द्यनेकदोषजुष्टत्वात् । महर्षिप्रतिपादितार्थस्य तादवस्थ्येनैव संश्लिष्टत्वाच्च । तथाहि ' यस्य ज्ञानक्रिये नित्ये स्वभावसिद्धे आदिरहिते तस्य सर्वं सामर्थ्यमपि नित्यमेव भवितुमर्हति तद्विद्यामयत्वाद्वेदानामनित्यत्वं नैव घटत ' इति दिक् नास्त्यत्र कश्चन संशयावकाशः ।

६४-किञ्च ' परमात्मज्ञानस्था इति कथनमपि न साम्प्रतं गोतमादिमते शब्दानामाकाशसमवेतत्वात् " इत्यपि न मानास्पदम् । परम्परया भगवति परमात्मन्येव तत्वतः तत्समवेतत्वस्य सुघटत्वात् । नहि गगने यत्समवेतं तत्परब्रह्मणि नेति केनापि वक्तुं समुत्सह्यते तदिदमपि कथनं श्रीमतां गगनोन्मथनमात्रमेव ।

एतावतैव " नच विषयतासम्बन्धेन परमात्मज्ञानसम्बन्धित्वमेव

---

ने जो घोषण दी है वह भी निर्दोष नहीं हैं । निःस्सारत्व आदि अनेक दोषों से युक्त होनेसे । और महर्षिप्रतिपादितार्थके यथार्थरीतिसे ठीक होनेसे । क्यों कि स्वामीजी साफ लिखते हैः ' जिसकी ज्ञान क्रिया स्वाभाविक, नित्य, आदिरहित हैं उसका सामर्थ्य भी नित्य ही हो सकता है । चूंकि उसका ज्ञानभी उसके सामर्थ्यांतर्ही है इसी लिये वह भी नित्य ही होसकता है अनित्य नहीं । इस प्रकार इस लेखमें कुछभी संशयका स्थान नहीं है ।

६४—और वेद परमात्माके ज्ञानमें स्थित है, यह कथन भी ऋषिका ठीक नहीं । क्यों कि गोतमादिके मत से शब्द आकाशमें समवेत होनेसे आकाश में ही स्थित होसकते है " इत्यादिकथनभी घनश्यामजी का माननीय नहीं है । क्योंकि वास्तवमें परम्परासे शब्द भी परमात्मा में समवेत हैं । क्यों कि जो गगनमें समवेत है व परमेश्वरमें नहीं ऐसा कौन ज्ञानी कह सकता है । और यहां तो ज्ञान का जिक्र है कि परमात्माके ज्ञान में वद स्थित है । इसलिये यह कथनभी आप का केवल गगनमन्थन के समान ही है । इसी से ' विषयता सम्बन्धसे परमात्मा के ज्ञानसे ही सम्बद्ध है । इसीसे परमात्माके ज्ञान में हैं, परमेश्वर

तेषां तत्स्थत्वं, तदीयज्ञानस्य सर्वविषयकत्वा " दित्यपि निराकृतं वेदितव्यम् ।

६५-किञ्च वैदिका लौकिकाश्च सर्वे शब्दा नित्याः सन्तीत्यादिग्रन्थेन वक्ष्यमाणभाष्यव्याख्यानभूतस्वपरग्रन्थविरुद्धत्वप्रतिपादनमपि भवतामाकिञ्चित्करम् । तादृशभाष्यस्यानुद्धरणात् ।

६६-तत्र नित्य इत्यनेनैव गतार्थत्वे 'स्वभावसिद्ध, इति ' अनादीतिच व्यर्थमिति तु पूर्वमेव दत्तोत्तरं,तन्नात्रपुनश्चर्वितचर्वणं रमणीयम् ।

६७-किञ्च ' न तस्यकार्यमित्यादिश्रुत्या ईश्वरीयज्ञानक्रिययोर्नित्यत्वं प्रतिपादयति भवान्, नित्ययोश्चैतयोः शक्तित्वं दर्शयति भगवतीश्रुतिरित्यादिकथनमपि नितान्तमसङ्गतम् । कुतः ? यतो ज्ञानक्रिययोः स्वाभाविकत्वेन नित्यत्वमेवोपोद्बलयति भगवत्युप-

---

के ज्ञान के सर्वविषयक होने से ' इत्यादि तर्क का भी खण्डन हुआ समझना चाहिये ।

६५—वैदिक और लौकिक सभी शब्द नित्य हैं इत्यादि कथनसे आगे के भाष्य में स्वपरग्रन्थविरोधका दिखाना भी आपका ठीक नहीं है । क्यों कि आपने ऐसे परस्परविरोधी भाष्यका उद्धरण नहीं किया है । कि अमुक भाष्यमें विरोध है । यदि आप दिखाते तो हम भी उसका समाधान करते !

६६—' नित्य ' इससे ही काम चलजाता स्वभावसिद्ध, अनादि ये दोनों विशेषण व्यर्थ है, इसका उत्तर तो पूर्व ही दे चुके है । फिर चर्वित चर्वण करनेसे क्या फायदा ?

६७—' नतस्य कार्यमित्यादि ' श्रुति ( उपनिषद्वचन ) मैं तो ईश्वरीय ज्ञान एवं क्रिया की शक्ति का वर्णन है किन्तु आप उसीसे ज्ञान तथा क्रियाके नित्यत्वका प्रतिपादन—करते हैं । इत्यादि कथनभी श्रीमान् घनश्याम जीका असङ्गत है । क्यों कि इसमें तो स्पष्ट ' स्वाभाविकी

निषत् न पुनस्तयोः शक्तित्वमिति दिक्। उक्तस्थले 'न तस्येत्यादि' उपनिषद्वचनस्य श्रुतित्वाभिधानमपि चिन्त्यम्।

६८-किञ्च 'किञ्च भोः सर्वस्यास्य जगतो विभागं प्राप्तस्य कारणरूपस्थितौ सर्वस्थूलकार्याभावे पठनपाठनपुस्तकानामभावात्कथं वेदानां नित्यत्वं स्वीक्रियते? अत्रोच्यते-'इदन्तु पुस्तकपत्रमसिपदार्थादिषु घटते तथाऽस्मत्क्रियापक्षे। नेतरस्मिन्, अतः कारणादीश्वरविद्यामयत्वेन नित्यत्वं वयं मन्यामहे। किञ्च न पठनपाठनपुस्तकानित्यत्वे वेदानित्यत्वं जायते तेषामीश्वरज्ञानेन सह सदैव विद्यमानत्वात्। यथाऽस्मिन् कल्पे वेदेषु शब्दाक्षरार्थसम्बन्धाः सन्ति तथैव पूर्वमासन्नग्रे भविष्यन्ति च। कुतः? ईश्वरविद्याया नित्यत्वादव्यभिचारित्वाच्च। अत एवोक्तमृग्वेदे-'सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्' इति अस्यायमर्थः-सूर्यचन्द्रग्रहणमुपलक्षणार्थं। यथा पूर्वकल्पे चन्द्रादिरचनं तस्य ज्ञानमध्ये

---

ज्ञानबलक्रियाच" अर्थात् ईश्वर की ज्ञानबलक्रिया स्वाभाविक हैं नित्य हैं। शक्तिका स्वप्न आपने कैसे देखा? और आपने जो उपनिषद्वचन को श्रुति शब्दसे विभूषित किया यहभी चिन्तनीय है।

६८-जब सब जगत् के परमाणु पृथक् पृथक् हो जाने के कारण कारणरूप हो जाते हैं तब जो कार्य रूप स्थूल जगत् है। उसका अभाव हो जाता है तब वेदोंके पुस्तकोंका भी अभाव हो जाता है फिर वे दों को नित्य क्यों मानते हो? उ० यह बात पुस्तकपत्रमसी और अक्षरोंकी कृतिमें घटती है तथा हम लोगोंके क्रिया पक्षमें भी बन सकती है किन्तु वेद पक्षमें नहीं बन सकती क्यों कि वेदतो शब्द अर्थ और सम्बन्ध स्वरूपही हैं। मसी, कागज पुस्तक व अक्षरों की बनावट रूप नहीं हैं। यह जो मसी लेखनादि कृति है सो मनुष्यों की बनाई हुई है इससे ये अनित्य हैं, और ईश्वरके ज्ञान में सदा बने रहने वाले वेद अनित्य नहीं माने जा सकते। इससे यही सिद्ध हुआ कि पढने पढ़ाने अथवा पुस्तकों के अनित्य होने से

स्यासीत् तथैव तेनास्मिन् कल्पेऽपि कृतमस्तीति विज्ञायते कुतः ? ईश्वरज्ञानस्य वृद्धिक्षयविपर्ययाभावात् । एवं वेदेष्वपि स्वीकार्यम् । वेदानां तेनैव स्वविद्यातः सृष्टत्वात् " इत्यादिना पूर्वपक्षपुरस्सर-समाधानरूपग्रन्थेन यदुक्तं विशेषमतिना भिक्षुपतिना तन्नाति-मनोज्ञम् । अस्थाने युक्तिबाहुल्यात् " इति यत्तदपि वचन्न साम्प्रतं मन्तुं नितान्तमीश्महे निष्प्रयोजनत्वात् ।

६९–पूर्वपक्षे तावत् ' सर्वस्य जगत ' इति द्वयोरेकतरेणैव भाव्य-मेकार्थप्रतिपादकत्वात्तयोरित्यपि निरर्गलम् । सर्वजगच्छब्दयो-रेकार्थवाचित्वे मानाभावात् । नहि तयोरनर्थान्तरत्वं लोके वेदे वा क्वचित्प्रसिद्धम् । नचाप्रसिद्धस्याङ्गीकरणं विदुषामादरास्पदम् ।

---

वेद अनित्य नहीं हो सकते । क्योंकि वे बीजाङ्कुरन्यायसे ईश्वरके ज्ञानमें सदा बने रहते हैं सृष्टिके आदिमें ईश्वरसे वेदों की प्रसिद्धि होती है इस कारण वेद नित्यस्वरूप ही बने रहते हैं । जैसे इस कल्पकी सृष्टिमें शब्द अर्थ तथा सम्बन्ध वेदों में हैं इसी प्रकारसे पूर्व कल्पमें थे और आगेभी होंगे । क्यों कि जो ईश्वर की विद्या है सो नित्य एक रस ही बनी रहती है । उसमें एक अक्षरका भी विपरीत भाव कभी नहीं होता । इसलिये ईश्वर विद्यामयही वेद हैं अतः वे नित्य हैं इत्यादि ऋषि के तर्क सङ्गत लेखकोभी घनश्यामजीने असङ्गत ठहराने का जो प्रयत्न किया है । वह भी निरर्थक है कारण कि आपने उसमें कोई हेतु नहीं दिया कि उक्तलेख क्यों मनोज्ञ नहीं ! किसी बातको अयुक्त ठहराने के लिये केवल यह कहदेना ही ' ठीक नहीं ' पर्याप्त नहीं होता ?

६९—और घनश्याम जी का यह कथन कि ' सर्व तथा जगत् ' इन दोनों में से एक के प्रयोगसे ही काम चलजाता फ़िर एकार्थ वाचक दो शब्दोंका प्रयोग ठीक नहीं बिल्कुल उन्मत्त प्रलापके समान ही । सर्व तथा जगत् शब्द की एकार्थवाचकता कहीं भी लोक अथवा वेदमें प्रसिद्ध नहीं अप्रसिद्ध पदार्थका आदर करना कदापि ठीक नहीं और जनाब

तयोरनर्थान्तरत्वेच 'ईशावास्यमिदॅं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगदित्यपि व्याकुलीभवेत् ।

७०-'किञ्च' नालं प्रश्नद्योतने तत्स्थाने ननुचेति भवेत्" इति कथनमपि साहसमेव कुतः ? किंशब्दस्य प्रश्नपरत्वं न कस्यापि शब्दशास्त्रविदः परोक्षम् । किन्तु घनश्यामस्य त्वन्य एव पन्था ।

७१-यत्तु 'जगतः कारणरूपस्थितौ सर्वस्थूलकार्याभावे पठनपाठनपुस्तकानामभावात् कथं वेदानां नित्यत्वं स्वीक्रियते' इति पूर्वपक्ष उन्मत्तप्रलपितत्वमनुहरति नहि अन्यस्याभावोऽन्यस्य नि-

---

यदि इन दोनों की एकार्थ वाचकता ही मानाजावे तो 'ईशावास्य मिदॅं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्' इत्यादि श्रुति दोषयुक्त हो जायगी क्यों कि उसमें सर्व तथा जगत् ये दोनों ही शब्द पड़े हुए हैं ?

७०—'किञ्च' यह पद प्रश्न द्योतन करनेमें असमर्थ है । इसकी जगह यदि स्वामीजी 'ननुच' का प्रयोग करते तो अच्छा होता यह बातभी न जाने आपने किस झोंकमें लिख मारी है । 'किं' शब्द का प्रश्न वाचक होना किसीभी शाब्दिक से परोक्ष नहीं है । बालकभी जानते हैं 'किम्' शब्द का प्रश्नार्थक प्रयोग हुआ करता है । किन्तु घनश्यामजी का मार्ग निराला ही है । अस्तु

७१—जबकि जगत् अपने कारण में स्थित हो जाता है उससमयमें किसीभी स्थूल कार्य के न रहने से पढ़ने पढ़ाने की स्थूल पुस्तक वेदादि हैं ये भी न रहेगी तो फिर वेद नित्य क्यों कर सिद्ध हो सकते हैं यहभी ऋषि का कथन उन्म प्रलाप जैसा है क्यों कि एकवस्तुका अभाव दूसरी वस्तु को नित्य सिद्ध करने में समर्थ नहीं हो सकती इत्यादि कथनभी घनश्यामजी का ठीक नहीं है । क्यों कि यहां भ्रान्तिसे जिसका विनाश होता है उसी के अनित्यत्व प्रतिपादनमें ही प्रश्नकर्ता का आशय होनेसे ।

न्यत्वं प्रतिपादयितुं क्षमः इति, तदपि नितरामपेशलम् । यस्य विनाशस्तस्यैव भ्रमेणानित्यत्वप्रतिपादने प्रष्टुराशयात् । तन्मते पुस्तकरूपस्यैव वेदसद्भावाच्च ।

७२-' किञ्च प्रलयवेलायां स्थूलरूपेणाविद्यमाना अपिवेदाः सूक्ष्मरूपेण भवन्ति तथा सर्वेऽपि पदार्थाः सत्कार्यवादे तदानीमपि स्वीकृता एव । तैः सह भवतः को विरोधस्तेषामपि नित्यत्वं स्वीकरणीयं पक्षपातशून्यदृशा विदुषा "। इति यत्तदप्यस्य शास्त्रदृष्टिविहीनताद्योतकम् । सत्कार्यवादस्य तत्त्वतो भाव एव पर्यवसानात् । स्थूलत्वसूक्ष्मत्वचर्चायास्तत्रानादराच्च । नहि कस्यापि सतः पदार्थस्यास्तित्वं विहन्यते एतन्मात्रमेव सत्कार्यवादेन सम्पाद्यते न जातु कस्यचिदवस्थाविशेषस्य परिणामाक्रान्तिरुपपाद्यते ।

---

और उसके मतसे पुस्तक को ही वेद स्वीकारनेसे । अभिप्राय यह है ।- प्रश्न कर्ताने पुस्तक रूपी वेदको ही नित्य समझा था ( भ्रान्तिसे ) इसी भावसे उसने प्रश्न किया. जब सभी स्थूल पदार्थ नष्ट हो जायंगे तो पुस्तक रूपी वेद भी नष्ट हो जायंगे फिर वे नित्य कैसे होसकते हैं । इसी का उत्तर स्वामीजीने दिया फिर इसको घनश्यामजीने नजाने कैसे उन्मत्त प्रलाप समझा ?

७२—तथा स्वामीजीके इस कथनपर कि प्रलयवेलामें स्थूलरूपसे वेदों के न रहनेपर भी सूक्ष्मरूपसे वे रहते ही हैं आप कहते हैं कि इस प्रकार तो सभी पदार्थ सत्कार्य वाद में स्वीकारे हैं तो उन्हीं के साथ आपका क्यों विरोध है । " इत्यादि कथनभी आपका केवल शास्त्र दृष्टि विहीनता काही द्योतक है । क्यों कि सत्कार्य वादका वास्तवमें पदार्थोंके सद्भावमें ही तात्पर्य है । स्थूलता अथवा सूक्ष्मता से उनका विशेष प्रयोजन नहीं है । वे केवल यही मानते हैं कि किसी भी पदार्थ के आस्तित्व का नाश नहीं होता । यद्यपि उनमें परिणाम आदि विकार उत्पन्न होते रहते हैं तथापि उनकी सत्ता का नाश नहीं होता । सत्कार्य वादका

अनित्यशब्दस्य वैय्यर्थ्यप्रसङ्गात् । अन्यथाऽनित्यशब्द एव व्यर्थतां भजेत ।

७३-" इदन्तु पुस्तकपत्रमसीपदार्थेषु घटते ' इत्याद्याश्रित्य यदिदं पदबोध्यं किमिति पृच्छाऽपि न चारुतां बिभर्ति । ' इदमिति पदस्य उपरिपृष्टस्य परामर्शकत्वात् । इति न किञ्चिदनुपपन्नम् ।

७४-' अस्मत्क्रियापक्षे नेतरस्मिन् ' इत्यत्र क्रियाशब्देन किं मुच्यते? इतिजीप्सायां वदामः कृतिरिति । नेतरस्मिन् इत्यस्य ईश्वरीयज्ञान-पक्षे नेति भावः । अनेनैवास्याशेषविशेषोक्तमपि खण्डितं प्रत्येतव्यम् । ईश्वरीय ज्ञानस्यैव तत्पदेनेष्टत्वात् ।

---

यही आशय है । यदि ऐसा न हों तो अनित्य शब्दही व्यर्थ हो जाय । रिणाम ' एवं परिवर्तन होनेपर भी वस्तुओंकी सत्ता नष्ट नहीं होती । " नाऽसतो विद्यते भावो नाभावोविद्यतेऽसतः " अर्थात् असत् पदार्थ सत् नहीं होसकते और सत् असत् नहीं होसकते यही सत्कार्य वादका तत्व " इससे नजाने आपने स्वामीजीके लेख में कैसे विरोध पाया ।

७३—आपका ' इदं ' यह तो पुस्तकपत्रमसी आदि पदार्थों में घटती है ' इस पदमें ' इदं ' इस पदसे किसका बोध होता है यह बालको-वाल प्रश्न भी निस्सार हैं कारण सबकोई समझसकता है ' इदं ' यह पद उपर पूछे गये प्रश्नका ही परामर्शक है ।

७४—आपने जो पूच्छा ' अस्मत्क्रियापक्षे ' इसमें क्रिया शब्द क्या लेते हो ? तो इसके उत्तर याही है क्रियाशब्दसे यहा ' कृति ' काग्रहण है और ' नेतरस्मिन् ' इस पदसे ' ईश्वरीय ज्ञान पक्षमें ' यह भाव है । ऐसा होनेपर किसी भी प्रकारकी आपत्ति नहीं आती । इसीसे पण्डित घनश्यामजीके अन्यभी इस प्रकारके आक्षेपोंका समाधान करलेना चाहिये । कारण तत्पदसे वहांपर ईश्वरीय ज्ञानही इष्ट है ।

७५-'ईश्वरीय विद्यामया' इत्यत्र मयट् प्रत्ययः कस्मिन्नर्थे, इति जिज्ञासायां वदामः स्वार्थे मयट्। नतथा सति किञ्चिदनुपपद्यते। 'पूर्वोक्तप्रकारेण स दोषस्तदवस्थ एवेति' युक्तितर्कशून्यं वचनं न मानास्पदं। हेतुशून्यानां तत्त्वानां कपोलकल्पितत्वेन प्रतिवचनानर्हत्वात्।

७६-किञ्च 'ईश्वरज्ञानस्य तत्र समवेतत्वेनान्यत्र संक्रमासम्भवात्। इति यत्तदपि तद्बाललीलोपोद्वलितमेव। वह्निसमवेतौष्ण्यादेर्जलादौसंक्रमस्य सर्वानुभविकत्वात्।

७७-यथास्मिन् कल्पे वेदेषु शब्दाक्षरार्थसम्बन्धाःसन्ति तथैव पूर्वस्मिन्नग्रे भविष्यन्ति च कुतः? ईश्वरविद्याया नित्यत्वादव्यभि-

---

७५—'ईश्वरीय विद्यामय' यहांपर मयट् प्रत्यय किस अर्थमें है। जनाब यहां स्वार्थमें ही मयट् है। इस पर यदि कहो कि तब तो पूर्वोक्त दोष वैसे ही कायम रहेगा तो ठीक नहीं कारण इसके लिये आपने कोई हेतु नहीं दिया। चूंकि हेतु शून्य तत्व कल्पित होते हैं इस लिये एसे आक्षेप उत्तर पाने अयोग्य हैं।

७६— यह आपका कथनभी कि ईश्वरमें समवाय सम्बन्धसे रहनेवाला तदीय ज्ञान ( ईश्वरीयज्ञान ) का अन्यत्र ऋषियोंके हृदयमें सङ्क्रमण नहीं हो सकता बिल्कुल बालक्रीड़ा मात्रही है। क्योंकि सभी जानते हैं। अग्निमें समवेत ( समवायसम्बन्धसे रहनेवाला ) उष्णताका जलमें सङ्क्रमण हो जाता है। अर्थात् जलभी गरम हो जाता है फिर इस प्रत्यक्ष अनुभवसिद्ध दृष्टान्त आपका यह कथन कि समवायसम्बन्धसे रहनेवाले गुणोंका अन्यत्र सङ्क्रमण नहीं हुआ करता नितान्त भ्रममूलक है या नहीं?

७७—जिस प्रकार इस कल्पमें वेदोंमें शब्दार्थ सम्बन्ध हैं वैसेही पूर्व कल्पमें थे तथा आगे कल्पमें रहेंगे। कारण कि ईश्वरीय विद्या अव्यभि-

चारित्वाच्च" इत्यत्र पूर्वन्तु शब्दार्थसम्बन्धस्यैव नित्यत्वं प्रतिपादितं किन्तु सम्प्रति 'अक्षरमपि तथात्वेन गृहीतम्" इति यदक्षरसमावेश आक्षिप्तस्तदपि न किञ्चित्करम् तादृक्समावेशेन दोषविशेषप्रसङ्गासम्भवात् ।

७८–ईश्वरविद्याया नित्यत्वेन हेतुना वेदस्य नित्यत्वसिद्धिमापादयतो 'वेदा ईश्वरविद्यारूपास्तद्भिन्ना वेति पृच्छायामाचक्ष्महे तत्स्वरूपा एव वेदा, नजातु तद्भिन्ना भवितुं शक्नुवन्ति। नच वेदस्य तत्स्वरूपत्वे प्रमाणाभावोऽस्तीति वाच्यम् । पूर्वमेवानेकप्रमाणप्रदर्शनात् । सन्ति हि बहूनि 'तस्माद्दचोऽपातक्ष' न्नित्यादीनि तत्स्वरूपत्वसाधकानि प्रमाणानि इति नात्र ग्रन्थविस्तरभिया समुद्धियते । विशेषतो जिज्ञासुभिस्तत्रैवानुसन्धेयानि ।

७९–" सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयदित्यादिमन्त्रे 'सूर्यचन्द्रग्रहणमुपलक्षणार्थमिति" अत्रोपलक्षणार्थेतिपदमादाय

---

चरित अर्थात् नित्य है" इसमें घनश्यामजी फरमाते हैं कि पहिले तो शब्दार्थ सम्बन्ध ही नित्य ठहरायेथे किन्तु अबतो अक्षरभी नित्य मानने लगे इस प्रकार जो अक्षरों के नित्यमाननेपर जो आक्षेप किया है वह भी कदर्य्य है । अक्षरोंके नित्यमाननेमें कोई दोष विशेष नहीं आता ?

७८—'वेद नित्य हैं ईश्वरीय विद्यामय होनेसे' इसमें 'ईश्वरीय विद्यामय' इस हेतुपर आक्षेप करते हुए जो पूछा कि वेद ईश्वर विद्यारूप हैं वा उससे भिन्न ? उत्तर यह है । ईश्वर विद्यारूपाही वेद है उससे भिन्न नहीं यदि यह कहो कि वेदोंके तत्स्वरूपत्व में प्रमाण क्या है ? तो हम कहते हैं कि अनेकों प्रमाण पूर्व दिखाये जाचुके हैं "तस्माद्दचोऽपातक्षन्" इत्यादि जो यहां विस्तार के भयसे नहीं लिखे जा सकते विशेष जिज्ञासुओं को वहीं इसप्रकरण में ही देख लेना चाहिये ।

७९—'सूर्य्याचन्द्रमसौ धाता' इत्यादि मन्त्रमें स्वामीजीके इस वचपर 'कि यहां सूर्य्यचन्द्रग्रहण उपलक्षणार्थ हैं अपने बहुत हंसी कीहै ।

बहूपहासितं पण्डितप्रवरेण किन्त्वाश्चर्यास्पदमिदमस्ति यदेताहशेषु साधारणपदेषु यस्यजिज्ञासा समुज्जृम्भते किमिव न तस्य संशयपथमवतरेत् । उपलक्षणमर्थःप्रयोजनं यस्य तदुपलक्षणार्थमुपलक्षणमत्र प्रयोजनमितियावन्नाऽत्र किञ्चिदपि निरुपपद्यते । महात्मन् ? श्रीमद्भिस्तु प्रतिज्ञातं 'नहि मम हृदयेऽस्ति पक्षपातोऽप्यथवाद्वेषविधानमत्र किञ्चित्" परमेताहशाक्षेपास्तु केवलं श्रीमतां हार्दिकविद्वेषपोषका एवेति प्रत्यक्षमेव किन्त्विदमपि समवधेयम् यदेताहशा निस्सत्वाक्षेपा भवतामेव 'कुक्कुटमिश्रपादत्वं स्फोटयन्ति । किमेभिर्वृथानिरर्थकोट्टङ्कनैः । किमपि पाण्डित्यपूर्वकं समालोचनीयम् ।

८०-'चन्द्रादिरचनन्तु ज्ञानमध्ये ह्यासी' दिति प्रयुक्तिवैलक्षण्यन्तु पूर्वमेव दत्तोत्तरम् ।

८१-यच्चेश्वरीयज्ञानस्याजन्यभावरूपतामापादयता यास्कीयाः षड्भावविकाराः प्रदर्शितास्तदपि सर्वमकाण्डताण्डवमेवास्य महा-

---

परन्तु हमें आश्चर्य यह होता है कि ऐसे सरलपदों को देखकर भी जिस की ज्ञानपिपासा भड़क जाती है उसके लिये कौनसी बात संशयास्पद न होगी । भाई उपलक्षणार्थ का अर्थ है कि उपलक्षणही अर्थ अर्थात् प्रयोजन जिसका उसको कहते हैं उपलक्षणार्थ इसमें संशयवाली बात आपको कौनसी मालूम हुई । जनावने तो प्रतिज्ञा की है कि 'मेरे हृदयमें कुछ पक्षपात नहीं और नाही कुछ विद्वेष है' किन्तु इस प्रकारके तुच्छ आक्षेपोंसे तो आपके हृदयगत दोषोंके ही पोषक है ! परन्तु याद रखिये ऐसे अकिञ्चित्कर व्यर्थ आक्षेपों से आपका कुक्कुट मिश्रपना जाहिर होता। कुछ पाण्डित्य पूर्वक सिद्धान्त विषयक समालोचना करते ।

८०—चन्द्रादि की रचना तो ज्ञान के मध्य में ही थी इसको जो आपने विलक्षण युक्ति कहा है सो इसका तो पहिले उत्तर दिया जा चुका है ।

८१— और जो आपने 'ईश्वरीय ज्ञान के अजन्यभाव(अनुत्पत्तिमत्त्व) पर आक्षेप करते हुए यास्काचार्य के षड्भाव विकार दिखायें है वह भी

पण्डितस्य ? भावविकृतिमादायैव तत्प्रतिपादितत्वात् । इदमत्रा-वधेयम् । यत्र भावा विकृतिमुपयन्ति तत्र षड्प्रकारकामेवोपयन्तीति यास्काचार्यस्य हृदयम् । नचात्रेश्वरीयज्ञानं कर्हिचिद्विकृतिमापद्यते । तस्य तादृशविकृत्यादिनिखिलविपर्ययशून्यत्वात् । तदेतद्भवतां कथनञ्चाऽत्र लवतोऽपि संश्लिष्यते ।

८२-किञ्च "नित्योपादानं वस्तु नित्यमेव भवतीति कुतस्त्यो-व्याप्तिग्रहः ? नूनमेतत्प्रश्नेन तु श्रीमद्भिः स्वीया तर्कचातुरी प्रकटिता? किमत्र बहुतरं वक्तव्यम् ? अत्र तु भगवन्तः कणादाचार्यचरणा एव प्रष्टव्याः ? यतस्तैरेव "कारणगुणपूर्वकः कार्यगुणो दृष्ट" इति स्पष्टतया सिद्धान्तत्वेनोपपादितम् । अतस्त एवाऽत्र प्रमाणम् । नच नित्यप्रकृतिका स्थूलभूतसृष्टिः कथमनित्येतिवाच्यम्? अत्रानित्येति प्रयोगस्य भाक्तत्वात् । भाक्तोऽयमनित्यपदप्रयोगः । नहि

---

आपका अकाण्ड ताण्डव ही है । क्यों कि यास्काचार्य ने केवल भाव विकृति को लेकर ही उसका प्रतिपादन किया है । अर्थात् जहांपर भावपदार्थ विक्रिया को प्राप्त होते हैं वहां छे प्रकार से ही होते हैं। यही यास्काचार्यका अभिप्राय है किन्तु उस कथन से यहां यह कैसे सिद्ध कर सकते हैं कि 'ईश्वरीय ज्ञानभी विकारको प्राप्त होता है'! आपने निरुक्तको भी खूब समझा ! क्यों नहीं घनश्यामजी हीतो ठहरे न!

८२—'नित्य उपादान वाली वस्तु नित्य ही होती है' इसपर घनश्यामजी फरमाते हैं कि यह व्याप्ति कहां से ली ? श्रीमन् ! यह प्रश्न तो आचार्य कणाद से पूछिये जिन्होंने यह नियम बनाया है 'कारणः गुणपूर्वक कार्य गुणो दृष्टः' इति अर्थात् कार्य में कारणगुणपूर्वक ही गुण आते हैं । यदि कहो कि फिर नित्योपादान प्रकृति से उत्पन्न होनेवाला कार्य जगत् भी क्यों न नित्य होना चाहिये ? तो उसका यही उत्तर है कि यहां अनित्य शब्द गौण है मुख्यार्थ में प्रयुक्त नहीं हुआ । अनित्यशब्दसे नाशका अभिप्राय नहीं किन्तु उससे परिणाम

नित्यपदेन समूलनाशमभिप्रेमो येनेदृशी शङ्का समुदियादपितु परिवर्त्तनशीलत्वमेव, विकृतिं गता सृष्टिः पुनः प्रकृतिमुपैति न तु विनश्यति।

८३-यच्च 'साक्ष्यर्थमित्यनेन वेदभाष्यकृतौ वैयाकरणत्वंप्रत्येतव्यम्' इति प्रतिपादितन्तदपि न किञ्चित्करम्। मद्रणादिदोषेण तन्मात्रस्य (अकारस्य) लोपप्रसङ्गसाङ्गत्येनादोषात्।

८४-किञ्च शब्दनित्यत्वपोषकं महाभाष्यकारस्य 'नित्याः शब्दाः" इत्यादि वचनमापादयता यत्प्रदीपोद्योतकारमतं समुद्धृत्याऽनल्पं जल्पितम् तदप्यनुचितमेव। महाभाष्यकृन्मते मुक्तकण्ठतः शब्दानां नित्यत्वाङ्गीकारात्। तस्यैवात्रप्रमाणत्वेनोपन्यासाच्च। सन्तु नाम बहुशो विवदमाना जातिस्फोटवादिनो व्यक्तिस्फोटवादिनश्चेति कथान्तरं हि तत्। द्रष्टव्यन्त्विदमस्ति यन्मह-

---

अथवा विक्रिया या परिवर्तन काही ग्रहण होता है। विकृतिको प्राप्त हुई सृष्टि पुनः प्रकृतिभावको प्राप्त होती है नाशको प्राप्त नहीं होती, इसी अभिप्रायसे ऐसे प्रयोग किये जाते हैं।

८३—'साक्ष्यर्थ' इस प्रयोग को लेकर स्वामीजीके वैय्याकरणत्वपर बड़ा आक्षेप किया है वहभी निरर्थक है क्यों संशोधकों की भूल आदिसे इस प्रयोगमें अकारकी मात्र उड़गयी दीखती है। 'साक्ष्याथ' के स्थानमें साक्ष्यर्थं ही छपगया है। इसमें ऋषिकी भूल मानना कहांतक ठीक है यह ज़रा विद्वान् लोग स्वयं विचारें ?

८४—जो शब्दके नित्यत्व पोषक महाभाष्यके वचनपर आपने आक्षेप किया है वह भी असङ्गत है क्योंकि महाभाष्यकार पतञ्जलि ऋषिने तो मुक्त कण्ठसे शब्द को नित्यमाना है। प्रदीप और उद्योतकर आदि कुछ भी क्यों न लिखा करें द्रष्टव्य तो यहां यही है कि स्वामी जी महाराजने जो महाभाष्यका प्रमाण उद्धृत किया है वह शब्दके नित्यत्वका पोषक है या नहीं ? हमारा ज़ातिस्फोट वादियों और व्यक्ति

र्षिणा समुद्धृतं वचनं पातञ्जलमस्ति ? नवा ? चेदस्ति तत्पातञ्जलम् तर्हि किमन्यदस्माकमपेक्ष्यमिति ।

८५-यत्तु भ्रममूलमिति पदं खण्डयन् यत्तत्स्थाने 'भ्रमात्मकमिति सुवचमित्युवाच तदपि न चारु । उभयोस्समानार्थकत्वेनाविशेषात् । भ्रमकारणकमेव भ्रमात्मकं भवितुमर्हति न जातु तद्भिन्नम्। कारणसत्वस्य सुतरां कार्यसत्वापातात् ।

८६-नच "नैवशब्दस्यैकदेशापाय एकदेशोपजन एकदेशविकारिणि सतीत्यत्र 'शब्दस्य' कथमन्वयः स्यादिति वाच्यम् 'एकदेशविकारिणि' इत्यत्र 'शब्दे' इति सप्तम्यन्तस्याध्याहारान्नाकिमप्यसम्बद्धम् ।

८७-किञ्च महर्षिप्रदिष्टं शब्दनित्यत्वोपोद्बलकं 'नित्यस्तुस्याद्दर्शनस्य परार्थत्वा' दिति मीमांसानुशासनमापादयता यत्प्रणयगादि

---

स्फोट वादियोंसे क्या मतलब ? हां यदि भाष्यकारके उद्धृत किये हुए प्रमाणमें कुछ दोष निकालते तो ठीक भी था ? किन्तु उसे नकर इधर उधर वृथा धावन कर रहे हैं इससे क्या फायदा ?

८५—'भ्रममूलम्' इस पदका खण्डन करते हुए आप कहते हैं कि 'भ्रमात्मक' यह कहना चाहिये था । परन्तु हम नहीं समझते कि इन दोनों पदोंमें आपने क्या विशेष देखा ? भ्रमकारणक ही भ्रमात्मक हो सकता है अन्य नहीं क्यों कि कारणसत्व ही कार्य सत्व में आता है इससे भ्रममूलक तथा भ्रमात्मकमें कोई विशेष भेद नहीं ।

८६—'नैव शब्दस्यैक देशे' इत्यादि स्वामीजीके वाक्यमें आपका कथन है 'एकदेशे' इत्यादि सप्तम्यन्तके साथ षष्ठ्यन्त 'शब्दस्य' इस पदका अन्वय कैसे होगा ? तो यह तो सीधी सी बात है ऐसे स्थानोंमें जैसे ही अध्याहार होजानेसे यहां भी एकदेशविकारिणी 'शब्दे' इसका अध्याहार हो जाता है । इसमें कुछ विशेष तत्व नहीं ?

८७—महर्षि दयानन्द जी शब्द के नित्यत्वपोषक 'नित्यस्तु स्याद्दर्शनस्य परार्थत्वात्' इस मीमांसाके सूत्र पर आक्षेप करते हुए जो कह

घनश्यामेन तदपि निकामं भ्रामिकम्। तुशब्दस्यात्र स्पष्टं तदनित्यत्वव्यावर्त्तकत्वेन, तद्दर्शनस्य परार्थत्वहेतुनाच सुव्यक्तं 'नित्यः" इतिपदेन सुतरां तन्नित्यत्वप्रतिपादनात्। न किञ्चिदनुपपन्नम्। हन्त! नूनं शब्दतः पठितमपि तन्नित्यत्वप्रतिपादकं 'नित्य।' शब्दमर्थतो विपर्ययितुकामोऽयं घनश्यामोऽस्थाने यतमानो न लज्जत इत्याश्चर्य्यम्। अयि तर्कचञ्चो! अलमेवंविधवञ्चनोदञ्चनप्रपञ्चैः।

८८—किञ्च 'तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यमिति कणभक्षाऽक्षचरणानुशासनमाश्रित्य 'वेदचतुष्टयस्य प्रामाण्यं सर्वैर्नित्यत्वेन स्वीकार्यमित्यादिग्रन्थजातं समालोचयन्नयं यत्प्राह तदपि न युक्तम्। तदाशयवैषम्यात्। विषमो ह्यत्र महर्षेराशयः कुतः? वेदचतुष्टयस्यैवात्र नित्यत्वेन प्रतिपादनात्। नित्येनेश्वरेणोक्तत्वाद्वेदानां प्रामाण्यं नित्यत्वञ्च निर्बाधमिति। इदमत्रावधेयम्।नाऽत्रेदं सूत्रं शब्दनित्यत्व-

---

है वहभी नितान्त भ्रमपूर्ण है। क्योंकि यहां पर स्पष्ट 'तु' शब्द अनित्यत्व का व्यावर्त्तक अथवा व्यवच्छेदक है। 'तद्दर्शनस्य परार्थत्वात्' उसके दर्शनके परार्थ होनेसे इस हेतुसे 'नित्यः' इस पदसे अच्छीतरहसे शब्द के नित्यत्व का प्रतिपादन किया है। बडे खेद की बात है शब्दतः पढेहुए 'नित्यः' इस शब्दके होते हुएभी व्यर्थ ही घनश्याम जी आप अर्थ बदलने का प्रयत्न कर रहे हैं! हे तर्कचञ्चु अपनी वञ्चनाके प्रपञ्चसे क्षमा ही कीजिये।

८८—'तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यमिति' इस कणादाचार्यके सूत्र पर "चारों वेदोंकी प्रामाणिकता सबको नित्यत्व रूपसे स्वीकार करनी चाहिये। इत्यादि ग्रन्थकी समालोचना करते हुए जो कहा है वहभी युक्त नहीं। क्योंकि उनके अभिप्राय कोही आपने नहीं समझा। महर्षिका आशय तो यहांपर वेदचतुष्टयके नित्यत्व प्रतिपादनमें ही था नित्य ईश्वरोक्त होनेसे वेदोंका प्रामाण्य है अर्थात् वेदभी नित्य हैं। और यही समझना चाहिये कि यह सूत्र शब्दके नित्यत्व प्रतिपादन करनेकी इच्छा से नहीं

प्रतिपिपादयिषया प्रामाण्येनोपन्यस्तमपितुतत्प्रामाण्यद्वारा तन्नित्यत्वमपि सुतरामापतितमिति धियैवसमुद्धृतम् । तथा सति न किञ्चिदप्यनुपपन्नम् ।

८९ नन्वत्र तु वेदानां प्रामाण्यं साधितं नतु नित्यत्वमिति चेन्न तत्प्रामाण्येनैव वेदानां नित्यत्वोपपत्तेः । भगवदुक्तत्वात्तेषां प्रामाण्येनैव तन्नित्यत्वमपिसुतरामुपपद्यते । नचतथासति स्वरूपासिद्धत्वापत्तिरिति वाच्यम् । निरुक्तप्रणाल्या तदापत्तेःसर्वथाऽनवकाशादिति सर्वं सुश्लिष्टम् । एतेनैव, सर्वेऽप्येतत्सहोदरा आक्षेपा अनुसन्धेयाः । नते निस्सत्वधिया विस्तरभियाचात्र समुल्लिख्यन्ते ।

---

# अथ वेदविषयविचारः ॥

९० अथ तावदिदमपि विचारमर्हति 'यदिदमुच्यते 'वेदविषयविचारविषय' इति । वेदानां विषयो वेदविषयः, वेदप्रतिपाद्योऽर्थः

---

लिखागया किन्तु शब्द प्रामाण्य द्वारा वेदके नित्यत्वके स्वयंसिद्ध हो जानेकी दृष्टिसेही । ऐसा होनेपर किसी भी प्रकारकी बाधा नहीं आती ।

८९—आपने यहां वेदोंका प्रामाण्य साधा नित्यत्व नहीं ? यदि यह कहो तो ठीक नहीं वेदोंका प्रामाण्य भी तो उनके नित्य होनेके कारण ही है न ?। यदि कहो कि वैसामाननेपर स्वरूपासिद्धि दोष होगा तो ठीक नहीं क्यों कि उक्त प्रणालीसे स्वरूपासिद्धि नहीं आसकती । इससे इस प्रकारके सभी आक्षेपका खण्डन समझ लेना चाहिये । विस्तारके भय तथा उनके निस्सार होनेकारण यहां नहीं लिखे जासकते ।

---

## अथ वेदविषय विचार.

९०—आपका कथन है कि 'वेद विषय विचार विषय' अर्थात वेद प्रतिपाद्य विषयक विचारका विषय प्रारम्भकरते हैं । इसमें षष्ठी तत्पुरुष

इत्यर्थः । वेदविषयविचारे विषयो यस्य स इति, वेदविषय-विचारस्य विषय इति षष्ठीतत्पुरुषो वा ? अत्रोच्यते । आद्यो बहुव्रीहिरेव ज्यायान् । न चाद्यस्य ज्यायस्त्वाङ्गीकारे कस्यात्रान्यपदार्थत्वं ? ग्रन्थस्य वा, ग्रन्थभागस्य वा, उपक्रमस्य वेति वाच्यम् । "अत्रचत्वारो वेदविषयाः सन्तीत्यारभ्य 'तद्वचनमप्रमाणमेवास्तीति विज्ञायते' इत्यन्तस्यैवान्यपदार्थत्वेनाभ्युपगमान्न किञ्चिद्व्याहतम् । वस्तुतस्तु काशीस्थलाजरसकम्पन्याख्ययन्त्रालयमुद्रिते प्राचीनपुस्तके तु * "वेदविषयविचार" इत्येव शीर्षकत्वेनोपन्यस्तम् तथा सति नासीदत्र शङ्कावकाशः किन्तु निरुक्तप्रणाल्योल्लेखेऽपि नास्ति काचित्क्षतिरिति कृत्वैवेतत्प्रत्युक्तम् केवलमस्य पण्डितमण्डलाखण्डलस्य कण्डूनिकण्डनार्थमेव ।

९१ यच्च वेदानां विज्ञानकर्म्मोपासनाज्ञानकाण्डाख्यं विषयचतुष्टयमुद्दिश्य "न विज्ञानकाण्डं वेदप्रतिपाद्यो विषयः" इत्युक्तं तदप्ययुक्तंभ्रमभरितञ्च । वेदानां विज्ञानप्रतिपादकत्वस्य सर्वाभियुक्तसाक्षि-

---

है या बहुव्रीहि ? यदि बहुव्रीही है तो अन्यपदार्थ क्या होगा ग्रन्थ वा ग्रन्थभाग ? अथवा उपक्रम ? इसके उत्तरमें हमारा कथन है यहांपर बहुव्रीहि समझना चाहिये । 'और चार वेद विषय हैं' यहांसे लेकर "तद्वचनमप्रमाणमेव' अर्थात् वह वचन अप्रमाण ही ऐसा जाना जाता है" यहांतक सब अन्यपदार्थ रहेगा । इसप्रकार किसी प्रकार का दोष भी नहीं आता । वास्तव में काशी के लाजर्स कम्पनी के यन्त्रालयमें मुद्रित प्राचीन पुस्तकमें तो 'वेदविषय विचारः' ऐसा ही पाठ है । परन्तु यदि उपरि निर्दिष्ट पाठ भी हुआ तो भी कोई विशेष भेद नहीं है ।

९१—और जो वेदके चार विषयों ( विज्ञान, कर्म, उपासना, तथा ज्ञान ) को ले विज्ञानकाण्ड वेदका विषय नहीं है' यह लिखा है वह

---

* विक्रमीय सम्वत् १९३४ मिते मुद्रापितउक्तमुद्रणालये ।

कत्वात्। नच 'नाहि विज्ञानप्रकरणं वेदेन प्रतिपाद्यते। अपि तु विज्ञान-विषयमेव तत्प्रकरणमिति ' वाच्य । ? तादृशोक्तिप्रणाल्याः सर्वजनीनत्वात् । काण्डप्रकरणवर्गस्कन्धविषयाणां वस्तुगत्या समानार्थकत्वाच्च। नहि समानार्थमभिदधतामेषां कतमस्यापि प्रयोगेण किञ्चिद् व्याहन्तुं पार्यत इति सर्वं सूपपन्नम् ।

९२ किञ्च ' तत्रादिमो विज्ञानविषयः सर्वेभ्यो मुख्योऽस्ति । तस्य परमेश्वरादारभ्य तृणपर्यन्तपदार्थेषु साक्षाद्बोधान्वयात् तत्राऽपीश्वरानुभवो मुख्योऽस्ति । कुतः । अत्रैव सर्वेषां वेदानां तात्पर्यमस्ति। ईश्वरस्य खलु सर्वेभ्यःपदार्थेभ्यः प्रधानत्वात्" इत्यादि सन्दर्भमुद्दिश्य यत्स्वोक्तिविरोधः प्रतिपादितस्तदपिनिरर्गलम् । सर्वेभ्योऽन्यविषयेभ्यो मुख्यत्वेऽपि विज्ञानस्येश्वरानुभवादमुख्यत्व-प्रतिपिपादिषयैव तदुक्तत्वात् । ईश्वरानुभवं विहाय सर्वेभ्योऽपि

---

भी बिल्कुल भ्रान्तिपूर्ण है । क्योंकि यह तो सब ही जानते हैं कि वेद विज्ञानकी खान है । और इस प्रकारके अनेक मन्त्र वेदों से उद्धृत किये जासकते हैं कि जिनमें विज्ञान के ऐसे ऐसे विचित्र सिद्धान्तों का वर्णन है जिन्हें देखकर आजकल के वैज्ञानिकों की भी आंख खुल जाती है । महाशय ! काण्ड, प्रकरण, स्कन्ध, ये सब वास्तव में एकार्थ वाचकही हैं । जब सब समानार्थक हैं फिर इनमें से किसी एक का भी उल्लेख किया जा सकता है उसमें आपको बाधा क्या प्रतीत हुई ?

९२—किञ्च उसमें भी आदिका विज्ञान विषयही सबसे मुख्य हैं क्यों कि उसका परमेश्वर से लेकर तृणपर्यन्त सब पदार्थोंमें साक्षाद्बोधका अन्वय है। उस विज्ञानसे ईश्वरानुभव मुख्य है। क्योंकि इसमें ही सम्पूर्ण वेदों का तात्पर्य है। और ईश्वर सब पदार्थों में प्रधान है" इत्यादि सन्दर्भ को लेकर घनश्यामजीने लिखा है कि स्वामी जी के लेखमें पूर्वापर विरोध है सो ठीक नहीं क्योंकि अन्य सब विषयों से विज्ञानके

विषयेभ्यस्तन्मुख्यत्वप्रतिपादनस्यैव वक्तुराशयोऽस्तीति न कश्चि-द्विरोधः ।

९३ नच ' विज्ञानविषयस्य मुख्यत्वे " विज्ञानस्य परमेश्वरा-दारभ्यतृणपर्यन्तपदार्थेषु साक्षान्वयबोधादितिहेतुः कथन्तरां साध्यस्य साधने क्षम इतिवाच्यम् तस्य तथोक्तहेतुत्वस्य सुस्पष्टत्वात् । यद्द्वारकं हि परमेश्वरादारभ्य तृणपर्यन्तज्ञानमस्ति तच्चेन्नास्ति सर्वेभ्यो मुख्यं सर्वातिशायिच तर्हि किन्नामान्यत्सम्भवितुमर्हति ? महात्मन् । नन्वीश्वरीयज्ञानस्य मुख्यत्वं किमिव नास्तीतिचेन्न । तस्य पूर्वमेव ततोऽपि मुख्यत्वस्य, " तत्रापीश्वरानुभवो मुख्योऽस्ती " त्यादि सन्दर्भेणाङ्गीकारात् ।

९४ किञ्च ' साक्षाद्बोधान्वयत्वात् ' इत्यत्र साक्षाद्बोधस्य प्रत्यय-परत्वमाश्रित्य तदन्वस्य सर्वत्रसम्बन्धासम्भवतामभ्युपेत्य ' नच

---

प्रधान होनेपर भी ईश्वरानुभवसे तो वह अप्रधान ही है इसी आशय से स्वामीजीका वैसा लेख है इसलिये इस में किसी प्रकार का विरोध नहीं है ।

९३—और विज्ञान विषय के मुख्य होनेपर परमेश्वर से लेकर पृथ्वीपर्यन्त पदार्थों में उसका साक्षात् बोध होनेसे यह हेतु साध्यके सिद्ध करनेमें कैसे समर्थ होगा । यहभी घनश्याम जी का कथन ठीक नहीं प्रतीत होता । क्योंकि उक्तहेतु तो स्पष्ट है । भाव यह है जिसके द्वारा परमेश्वरसे लेकर पृथ्वी पर्यंत सब पदार्थोंका ज्ञान होता है यदि वह सबसे मुख्य नहीं है तो फिर दूसरा कोनसा सबसे मुख्य हो सकताहै । ननु ईश्वरीय ज्ञान का मुख्यत्व क्यों नहीं यदि ऐसा कहो तो पहिलेही "तत्रापि ईश्वरानुभवस्यैव मुख्यत्वे" अर्थात् उन सब में भी ईश्वरानुभव ही मुख्य है " इसलेखसे उसकी पुष्टि करचुके हैं । इसलिये उक्त कथन भी आपका ठीक नहीं ।

९४ और ' साक्षाद्बोधान्वयत्वात् " इसमें साक्षात् बोधके ज्ञानपरत्वको लेकर, उसके सम्बन्धका सर्वत्र अन्वय होना असम्भव है क्योंकि सब;

सर्वान् पदार्थान् साक्षाद्बोधो विषयीकरोतीन्द्रियवृत्त्यतिक्रान्तानामपि पदार्थानां सत्वात्'। इत्याक्षिप्तं तदपि न दोषनिर्लिप्तम्। तादृशसाक्षाद्बोधान्वयसार्वभौमसम्बन्धस्य निखिलप्रेक्षावतामपरोक्षत्वात्। अन्यथा 'प्रातिभाद्वा सर्वम्' इत्यादि पातञ्जलमनुशासनं प्रपीड्येत। तथाहि सुव्यक्तमत्र प्रातिभशब्देन प्रतिपादितम्। प्रातिभमिति तान्त्रिकी परिभाषा, प्रसंख्यानहेतुसंयमवतः पुरुषस्य सर्वमतीतानागतसूक्ष्मव्यवहितविप्रकृष्टं निखिलवस्तुजातं ज्ञातं भवति साक्षाद्बोधान्वितं भवतीति यावत् तस्मात् भवतां 'नच सर्वान् पदार्थान् साक्षाद्बोधो विषयीकरोति" इतिकथनमुन्मत्तप्रलपितमेव।

९५ किञ्च "तत्रापराऋग्वेदोयजुर्वेदसामवेदोऽथर्ववेदः" इत्यादिकं मुण्डकोपनिषद्वचनमुद्धृत्य यदस्य 'ब्रह्मण्येव वेदानां तात्पर्य-

---

पदार्थों का साक्षाद्बोध नहा होसक्ता कारण कि वहुतसे पदार्थ तो अतीन्द्रिय भी तो हैं उनका साक्षद्बोध कैसे होसकेगा" इत्यादि आक्षेप भी पण्डित घनश्यामजीका व्यर्थ ही है। क्यों उसप्रकार के साक्षाद्बोध के अन्वय का सार्वभौम सम्बन्ध होना सबके लिये प्रत्यक्ष है यदि सब पदार्थों का साक्षात् सम्बन्ध किसीको भी नहीं होता तो 'प्रातिभाद्वा सर्वम्' इत्यादि पतञ्जलि ऋषिके अनुशसान में बाधा आवेगी। क्योंकि उक्त सूत्रमें तो स्पष्ट बतलाया है कि ज्ञानी को अतीत अनागत, सूक्ष्म, व्यवधानयुक्त दूरस्थ तथा पासवाली सभी वस्तु ओं का ज्ञान होता है उसीको प्रातिभज्ञान कहते हैं। 'प्रातिभ' यह शास्त्रीय परिभाषा है। अर्थात् संयमवान् योगी के लिये सभी पदार्थ साक्षाद्बोधान्वित होजाते हैं। इसलिये घनश्याम जी का उक्तकथन नितान्त भ्रमपूर्ण है।

९५—'तत्र परा ऋग्वेदो' इत्यादि मुण्डकोपनिषद्वचनको लेकर 'ब्रह्मण्येव वेदानां तात्पर्यमस्तीति' अर्थात् ब्रह्ममें ही वेदोंका तात्पर्य है इसके प्रामाणिकतापर आक्षेप करते हुए जो मज़ाक किया है वह

मित्यर्थे प्राम ण्यमाक्षिप्योपहसितंतदपि नूनं सान्निपातिकम् । एतदुद्धरणस्य विद्याभेदप्रदर्शन एव तात्पर्यपर्यालोचनात् ।

९६ किञ्च-" वेदेषु द्वे विद्ये वर्त्तेते अपरा पराचेति ' अत्र वेदपदं कुतोऽध्याहृतं स्वामिभिरिति प्रश्नस्योत्तरं ब्रूमः । वेदानां विश्वविद्या निधानत्वाद्धि स्वयमेव सुतरां तदध्याहृतं भवति । अन्यथा महत ऋग्वेदादेः शास्त्रस्यानेकविद्यास्थानोपबृंहितस्य प्रदीपवत्सर्वार्था-वद्योतिनः सर्वज्ञकल्पस्य योनिः कारणं ब्रह्मेति शाङ्करं वचः कुप्येत । तदेतदुक्तबलादेव वेदेष्विति पदं परामृश्य न किञ्चिदपराद्धम् महर्षिणा ?

९७ नच " वेदेषु अपरा विद्या ' इत्यभिधीयमाने कथमर्थबोधः सम्भवेत् यतो हि अपरा विद्या वेदवेदाङ्गात्मिका । तथाच वेदेषु वेदा

---

भी निश्चयसे सान्निपातजन्यही प्रतीत होताहै । क्यों कि इस उद्धरणसे केवल विद्याभेद ही प्रदर्शन करनेका तात्पर्य है । इसलिये आपका उपहासही स्वयं उपहासके योग्य है ।

९६—' वेदोंमें दोविद्या हैं परा तथा अपरा ' इसमें वेदपदका कहांसे अध्याहार किया इस प्रश्नके उत्तरमें हमाराकथन यह है कि वेद निखिल विद्याओंका निधान है इसलिये स्वयं ही वेदशब्दका अध्याहार हो जाता है । क्यों कि वेदोंके सिवाय और दो प्रकार की विद्या आयी कहांसे ? इसलिये साधारण पुरुष भी यह समझ सकता है कि उक्त दोनों प्रकारकी विद्या वेदमें ही हो सकती है । किन्तु घनश्याम जी यहभी नहीं समझ सकें तो किसका दोष है ? यदि वेदोंको सब विद्याओंका निधान न माना जावे तो ' महत ऋग्वेदादेः ' इत्यादि शाङ्करभाष्यभी दोषयुक्त हो जायगा जिसमें स्पष्टतया वेदको सर्व विद्या निधान बताया गया है महात्मन् ।

९७ आपका यह आक्षेप कि " वेदोंमें अपरा विद्या है यह बात ठीक नहीं कारण कि वेदमें वेद और वेदाङ्ग ये दोनों किस प्रकार रहसकते हैं इस लिये यह सर्वथा युक्ति एवं तर्कके विरुद्ध है " बिल्कुल असङ्गत है । क्यों

वेदाङ्गानिवेति सर्वथाऽपि युक्तिविरुद्धोऽयमर्थो न सुविचक्षणैरादरणीय इति वाच्यम्। अविशेषतस्सर्वज्ञानमयत्वाद्वेदानां न किञ्चिदप्यश्लिष्टम्। ' सर्वज्ञानमयो हि स इतिस्मरणात्।

९८ यच्च ' वेदेषु द्वे विद्ये वर्तेते ' इतीदं वाक्यमैहिकामुष्मिकार्थविषयज्ञानं व्यापारीकृत्य द्वावेव विषयौ निखिलवेदप्रतिपाद्याविरयर्थपरमेव प्रतीमः। तथा सति चत्वारो वेदविषयाः सन्तीत्यादिवाक्यैर्निष्पादितस्य विषयचतुष्टयस्य प्रकृतेन विरोध एव। प्रागुक्तस्यैव प्रामाण्ये वा मुण्डकश्रुत्यर्थविलोपप्रसक्तिरित्युभयतः पाशारज्जुरिति तदपि न वक्तुं युक्तम्। वेदविषयचतुष्टस्य सर्वाङ्गीकारात्। तस्य-परापरा विद्यान्तर्गतत्वाच्चार्थतो न लवतोऽपि वैरुद्ध्यमुज्जृम्भते। यद्यपि तत्रापरेत्यादिवचनेन विद्याद्वैविध्यं व्याचक्षाणवतापरा विद्याया वेदेभ्यो भिन्नत्वं प्रतिपाद्यते, तथाऽपि, वेदेषु परायाः सर्वथाऽभावं प्रतिपादयितुं केवलमेतावतैव को नाम विद्वान् परि-

---

कि वेदतो अविशेषतः सर्व ज्ञानमय हैं चाहे वह वेदमें हो या वेदाङ्गोंमें किन्तु सर्व विद्याओंका स्थान तो वेदही हैं। जैसा कि ' सर्व ज्ञान मयो-हि सः' अर्थात् वेद सर्व विज्ञानमय है ऐसा स्मृतियोंमें भी बताया गया है।

९८ वेदेषु द्वेविद्ये वेदितव्ये इससे वेदोंमें दो ही विद्याओं अर्थात् ऐहिक तथा पारलौकिक का वर्णन है तो फिर वेदोंमें जो आपने चार विषय बताये हैं उनसे इन बातोंमें परस्पर विरोध न आवेगा ? ' इत्यादि कथन भी घनश्यामजी का कुछ तत्व नहीं रखता। क्योंकि वास्तवमें वेदमें चार विषयका प्रतिपादनही हैं। और वे चारों विषय परा अपराके अन्तर्गत ही आजाते हैं इसलिए वास्तवमें किसी प्रकारका भी विरोध नहीं है। यद्यपि ' अपरा ' इत्यादि पदसे दो प्रकारकी विद्याओंको बताते हुए परा विद्याको वेदोंसे भिन्न बताया है तौभी परा विद्या वेदोंमें है ही नहीं यह कोई नहीं कह सकता। क्योंकि वेदोंको सभीने मूलोद्देशतः सब विद्याओंकी खान माना हैं। इसलिये भगवान्

वृद्धो भवितुमर्हति । यतो मूलोद्देशतस्तस्य सर्वविद्यामयत्वस्य सार्वतान्त्रिकत्वात् । तथाहि स्मरति भगवान् मनुः-" भूतं भव्यं भविष्यञ्च सर्वं वेदात्प्रसिद्ध्यति " " सर्वज्ञानमयो हि सः " इत्यादिकं। तस्माद्भवतां कथनं केवलं गगनोन्मथनमात्रमेवेति दिक् ।

९९ किञ्च ' ज्ञानेन यथावदुपकारग्रहणमिति ' ज्ञानापरपर्यायोहि ग्रहणशब्दः तथाच ज्ञानेन उपकारज्ञानमित्यर्थे निष्पाद्यमाने तज्ज्ञानं ज्ञानकरणकत्वाऽभावेन न प्रत्यक्षात्मकमित्यनुमितिर्वा स्यात् शाब्दबोधो वा ? नाद्यः ! व्याप्तिज्ञानादेरभावात् । न द्वितीयः नोपकारज्ञाने पृथिव्यादिप्रकृत्यन्तपदार्थज्ञानमुपयोगि, येन तद्द्वारीकृत्य पदज्ञानं शाब्दबोधं सम्पादयेत् । इतियत्तदपि निस्सारम् । ग्रहणपदस्यात्रादानोपलब्धिपरत्वेनैव स्वीकारात् एतस्य ज्ञानपरत्व एव शक्तिग्रहोनान्यपरत्वं इति नियमे मानाभावाच्च । नहि कुत्रचित् ग्रहणशब्दस्य ज्ञानपरत्वस्वीकारेऽपि सर्वत्राऽयं तत्पर इति केनापि वक्तुं स्वीकर्तुं वा शक्यम् ' यदाच तत्परस्यात्र ग्रहणमेव नास्ति तदा भवतामाक्षेपजातं जातमरण्यरुदितमेव ।

---

मनुने भी स्पष्ट रीतिसे बताया है " भूतं भव्यं भविष्यञ्च सर्वं वेदात्प्रसिद्ध्यति " सर्वज्ञानमयो हि सः " अर्थात् जो कुछभी भूत, वर्तमान तथा भविष्यज्ञान है सभी वेदोंसे प्रसिद्ध हुआ है इस प्रकारकी अनेक श्रुतियां वेदोंमें विद्यमान हैं। इस लिये आपका उक्त आक्षेप सर्वथा आकाशमन्थनके तुल्य ही हुआ ।

९९ आगे आप फ़रमाते हैं ' ज्ञानसे यथावस्तूपकार ग्रहण ' इस वाक्य में ज्ञान तथा ग्रहण शब्द का एक ही अर्थ होनेसे इस वाक्यका मतलब ही कुछ नहीं होता ! यहभी इतना कथन जरा विद्वान लोग विचारें। कि ग्रहण शब्दका ज्ञान अर्थ कैसे हो सकता है । और यदि क्वचित् ज्ञान परक इस शब्दका प्रयोग हुआभी हो यह मानभी लिया जाय तो सर्वत्रही ग्रहण का अर्थज्ञान ही लेना चाहिये इसमें क्या प्रमाण ? इसलिये सुप्रसिद्ध ग्रहणका आदान अर्थ ही लेना चाहिये इसमें किसी प्रकारका भी दोष नहीं रहता ।

१०० यच्च "यस्मिन् विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति " इति श्रुतिबलमादाय पराविद्याप्रयोज्यात्मज्ञाने सत्येव सर्वज्ञानसम्भवः, नापरा विद्याजनितात्मातिरिक्तवस्तुज्ञाने । तथाचोक्तलक्षणस्य विशेषभावप्रयुक्तविशिष्टाभावमादाय लक्ष्यमात्रावृत्तित्वे गोरेकशफत्वादिलक्षणवदसम्भवदोषदुष्टत्वात् इति प्रणयगादि तदपि न चारु । अन्यसाधनासम्भवत्वे, प्रोक्तस्य तात्पर्य्यविरहात् । नहि अनेन वचनेनान्यानि साधनानि व्यवच्छिद्यन्ते । नापि तेषामसम्भवत्वं प्रतिपाद्यते किन्तु साधारण्येनोत्सर्गमुखेन ब्रह्मपरिज्ञानेन सर्वज्ञानसद्भावो निष्पाद्यते । आश्चर्यम् ! भवद्भिः 'आत्मज्ञाने सत्येवेति" इत्यत्र एवकारः कुतः समुपलब्धः । नच न कामचारतः । श्रुतौतु 'एवेति' शब्दगन्धोऽपि न विद्यते । व्यर्थमेव किमर्थमुच्छृङ्खलसङ्कल्पबलेनैव मनोमोदकान्यास्वाद्यन्ते ?

१०१ अथ "सापरार्थादपरायाः सकाशादत्युत्कृष्टास्तीति वेद्यम्"।

---

१०० 'यस्मिन् ज्ञात इत्यादि' अर्थात् जिसके ज्ञात होनेपर सभीकुछ जान लिया जाता है ' इस श्रुति को लेकर परा विद्यासे होनेवाले आत्मज्ञानके होनेपरही सर्व ज्ञानका होना सम्भव है । अपरा विद्यासे जनित, आत्मासे भिन्न वस्तुके ज्ञान होनेपर नहीं इत्यादि कथनभी आपका असङ्गत है अन्य साधनोंके असम्भव होनेमें उक्त वाक्यके तात्पर्य के न होनेसे । भाई इस वचनसे अन्य साधनोंका व्यवच्छेद ( दूरीकरण ) नहीं होता नाही उनको असम्भव ठहराया जाता है किन्तु साधारणतया उत्सर्गमुखसे ब्रह्मके परिज्ञानसे सब जाना जाता है । इसी का प्रतिपादन किया है । आश्चर्य तो यह होता है आपने " आत्मज्ञाने सत्येव " इसपद में 'एव' कहांसे मिला लिया ? क्योंकि श्रुतिमें तो 'एव' इस शब्दका गन्धभी नहीं है क्यों व्यर्थ आपने अपने उच्छृङ्खल सङ्कल्प बलसे ही एव शब्दको मिलाकर मनोमोदक उड़ाने की कोशिश की ?

१०१ वहं 'परा' विद्या अर्थात् अपरासे कुछ उत्कृष्ट है ऐसा समझना चाहिये । यद्यपि इसमें संदेहका लेशभी नहीं है । क्योंकि मुण्डकोपनि-

यद्यपि नास्त्यत्र सन्देहलवोऽपि मुण्डकोपनिषद्यपि अनुपदमेव 'प्लवाह्येते अदृढा यज्ञरूपाः अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म इत्यादि वाक्यै रपरायास्तज्जनितफलस्य चास्थिरतां प्रतिपाद्य "सदसद्वरेण्यं परं विज्ञानाद्यद्वरिष्ठं प्रजानाम्"। इत्यादिना परब्रह्मपरतया पराया एव प्रशंसनेनात्युत्कृष्टत्वबोधनात्। तथाऽपि स्वोक्तविरोधोऽपरिहार्य एवेति यदुक्तंतदपि न युक्तम्। 'तत्रापीश्वरानुभवो मुख्योऽस्तीत्यादिग्रन्थेनोक्तार्थस्यैव प्रतिपादनान्न किमपि वैरूप्यं सम्भवति। एतेनैव 'तावद्विज्ञानस्य मुख्यत्वं प्रतिपाद्यानुपदमेवेश्वरानुभवस्य मुख्यत्वमुक्तमित्यादिकमपि परिहृतम्। वस्तुतस्त्विदन्त्वस्य महापण्डितस्य केवलं कच्चर्मोत्कीलनमेव। विद्याविभागेन तु परापराभेदेन भिद्यमानमीश्वरीये वेदाख्ये द्वैविध्यं सर्वतार्किकाणामभिमतं किन्तु विषयमुद्रया तस्य विज्ञानकर्मोपासानाज्ञानभेदस्य चतुष्ट्येऽपि न कस्यापि विमतिः। सत्येवं कथन्नामात्र वैरूप्यं सम्भवितुमर्हति यदि नाम परापराभेदेन व्यपादिश्यमानायां विद्यायाम्

---

षत्में भी उसी प्रकारका वर्णन है "प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपाः" इत्यादि अर्थात् ये यज्ञरूप साधन कमजोर हैं। इसकी अस्थिरताका प्रतिपादन करके 'सदसद्वरेण्यं' इत्यादि वचनद्वारा परब्रह्मपरक होनेसे परा को श्रेष्ठ बताया है तथापि स्वामीजीके लेखमें विरोध तो अपरिहार्य ही है। उसका परिहार नहीं किया जा सकता। आपका यह कथन भी उपयुक्त नहीं। क्यों कि इसका तो पहिलेही 'तत्रापि ईश्वरानुभवो मुख्योऽस्तीति, इत्यादि ग्रंथसे प्रतिपादन ( समाधान ) कर चुके हैं। जिससे किसी प्रकार भी विरोध नहीं आता। इसीसे 'तावद्विज्ञानस्य मुख्यत्वं प्रतिपाद्यानुपदमेवेश्वरानुभवस्य' इत्यादि बातोंका समाधान स्वयंही हुआ समझना चाहिये। वास्तवमें पण्डित घनश्यामजीका यह बालकी खाल निकालनेके सदृशही है। क्योंकि विद्याको दो विभागों ( परा तथा अपरा ) में विभक्त करना, सबको अभिमत है। किन्तु विषयभेदसे वेदमें चार

नैतत्काण्डचतुष्टयस्य समावेशः स्यात्तदान्वेष विनियोगः कथञ्चिं-द्विनियुज्येत परं यदा नास्त्यत्रतस्य लवोऽपि तदा कथङ्कारमिवेयं भवता मुक्तिर्युक्तियुक्ता भवितुमर्हति । न कथमपीति दिक् ।

१०२ किञ्च " यदिदं श्रुतौ ब्रह्मचर्यपदोपादानमुपलक्षणार्थतया प्रतिपादितं स्वामिभिः तन्न युक्तिसहं प्रतीयते। यतो हि ब्रह्मचर्यपदेन वशित्वमेवात्र प्रतिपाद्यते वशित्वञ्चेन्द्रियनिग्रह एव सम्भवति, इन्द्रियनिग्रहश्च सतृष्णस्य विषयोपलिप्तस्य पुरुषस्यासम्भवी, तथाचोप लक्षणप्राप्तस्य गृहस्थाश्रमादेर्न साक्षादुपयोगित्वमात्मज्ञाने, विषय-वितृष्णस्यैव शमदमादिसाधनसम्पत्तिवतस्तत्राधिकारात् । अतः ब्रह्मविद्याप्राप्त्यर्थमागतानां गुरुसन्निधाविन्द्रविरोचनादीनामाख्या-यिकासु ब्रह्मचर्यानुष्ठानं ब्रह्मविद्याङ्गतयाश्रूयते इत्यादिकं यदनल्पं कल्पितन्तदपि अतात्विकम् । तथा सति ब्रह्मचर्येतराश्रमाणां ब्रह्म-

विषय होनेमेंभी किसीका विरोध नहीं ! फिर सर्वतंत्र सिद्धान्तके विष-यमें मतभेद प्रकट करना घनश्यामजीके सिवाय और किसको पसन्द होगा !

१०२—किञ्च श्रुति में जो ब्रह्मचर्य पदको स्वामीजीने उपलक्षणार्थ बताया है वह युक्ति युक्त नहीं प्रतीत होता । क्यों कि ब्रह्मचर्य पद के अर्थ वशी के हैं और वशित्व इन्द्रियनिग्रह ही से सम्भव है । इन्द्रिय निग्रह सतृष्ण ( तृष्णावाले ) पुरुष के लिये असम्भव है । अतः उप-लक्षणप्राप्त गृहस्थाश्रम धर्म्मादि का आत्मज्ञान में कोई साक्षादुपयोगी नहीं क्यों कि विषय में वितृष्ण हुए शम, दमादि साधन सम्पत्ति युक्त को ही उसमें अधिकार है अन्यको नहीं । इसलिये ही ब्रह्मविद्या प्राप्ति के लिये आये हुए इन्द्र विरोचन आदिकों की आख्यायिका में गुरुने ब्रह्मविद्याके अङ्गभूत होने के कारण उनको प्रथम ब्रह्मचर्य का ही उपदेश दिया है " इत्यादि घनश्यामजी का कथन भी अतात्विक है । यदि ऐसा ही मान लिया जाय तो ब्रह्मचर्याश्रमसे भिन्नाश्रमियोंको ब्रह्मविद्या न प्राप्त होने

र्विद्यानवाप्तेरसाङ्गत्यप्रसङ्गात्। तत्तदाश्रमावलम्बिनामपि ब्रह्मविद्या-विज्ञत्वप्रसिद्धत्वाच्च। यथा जनकादेः। इदमत्र बोध्यम्। यदि-नाम 'ब्रह्मचर्य्यस्यैव मुक्तिप्रयोजनता प्रतिपादिता भवेत्' तर्हि कथङ्कारमिदं स्मर्येत "मोक्षाश्रमश्चतुर्थो वै यो भिक्षोः परिकीर्त्तितः इति ब्रह्मचर्य्याश्रमेतरस्य मोक्षाश्रमस्य प्रतिपत्तिः कथमुपपद्येत! नच गृहीणां पुत्रपौत्रकलत्रादिषु संलग्नमनस्कानां तादृशं कर्मसुकर-मिति वाच्यम्। तादृशोपदेशस्य वैय्यर्थ्यप्रसङ्गात्। उपदिशन्तिच बहुशः स्मृतयः। "स्वे स्वे कर्म्मण्यभिरतः संसिद्धिं लभतेनरः" अपिच "तत्वज्ञाननिष्ठोहि गृहस्थोऽपि विमुच्यते" इत्याद्याः। भग-वन् भवत्पक्षाङ्गीकारेत्विमा सर्वा अपि स्मृतयो व्याकुप्येरन् जनकप्र-भृतीनाञ्च निदर्शनानि सर्वजनीनानि। यत्र चेदमुदाहृतं भवति "कर्मणैव च संसिद्धिमास्थिता जनकादयः" इति तस्मात् तत्र

---

से असङ्गति दोष का प्रसङ्ग होगा। क्यों कि ब्रह्मचर्याश्रम के अतिरिक्त भी अन्याश्रमियों का ब्रह्मज्ञानी होना सुप्रसिद्ध है। जैसे कि जनक आदि। वास्तव में बात यह है। यदि केवल ब्रह्मचर्य को मुक्ति के प्रति कारणता मानी जाय तो नीचे लिखे हुए वाक्यों की सङ्गति कैसे बैठेगी जिसमें साफ़ बताया है "मोक्षाश्रमश्चतुर्थो वै यो भिक्षोः परिकी-र्तितः।" अर्थात् मोक्षाश्रम चौथा आश्रम है जो कि सन्यासियों के लिये है। आपके कथनके अनुसार ब्रह्मचर्याश्रमसे इतर आश्रमों के लिये मोक्षप्राप्ति किस प्रकार सुसङ्गत होगी। और यदि आप यह कहें कि पुत्र पौत्र कलत्रादि कों में फसे हुए लोगों के लिये ब्रह्मविद्याप्राप्ति दुष्कर है अतः वे इसके अधिकारी ही नहीं तो ठीक नहीं। कारण ऐसा मान-नेपर "स्वे स्वे कर्मणि तत्परः संसिद्धिं लभते नरः" अर्थात् मनुष्य अपने अपने आश्रम धर्म्मों में निरत हुआ ही सिद्धको प्राप्त करलेता है। "तत्वज्ञान निष्ठाहि गृहस्थोऽपि विमुच्यते" अर्थात् तत्वज्ञाननिष्ठ गृहस्थ भी मुक्त होजाता है अनेक श्रुति स्मृति इसप्रकार का

निखिलाश्रमिणामधिकारे निष्पन्ने महर्षिप्रतिपादितब्रह्मचर्यपदस्यो-
पलक्षणार्थत्वं सुतरां निरपवादम् ।

१०३ यच्च 'वेदपदेन वेदैकदेशा उपनिषद एव ग्राह्याः । तासामपि वेदान्तर्गतत्वात् । अतएव 'तत्रापरा' इत्युक्त्वा ऋग्वेदादेरेवापराविद्यात्वमुद्दिश्य, अथ परेति पराविद्याप्रतिपादनावसरेऽन्यतमस्य वेदस्य ग्रन्थान्तरस्य वोपादानमकृत्वैव 'यया तदक्षरमधिगम्यते' इत्युक्त्वा ब्रह्मप्राप्तिसाधनभूताया एव पराविद्यात्वमुद्दिष्टम् । साच यत्र तत्र ऋग्वेदादिष्वेव प्रतिपादिताऽस्ति योऽयं वेदेष्वध्यात्मनिरूपणपरो भागः स उपनिषद्रूप एव । तथा यजुषां चत्वारिंशत्तमेऽध्याय एवेशावा

---

उपदेश दे रही हैं आपका पक्ष माननेपर यह उपरि वर्णित सभी वचनोंपर दोषारोपण हो जायगा । और जनकादि की सिद्धि तो सर्वलोक विदित है 'कर्मणैव च संसिद्धिमास्थिता जनकादयः ।" अर्थात् जनकादि राजाओंने कर्म से सिद्धि प्राप्त की है । जब उक्त प्रकार से सभी आश्रमियों का ब्रह्मविद्यामें अधिकार होनेसे मोक्षमें भी अधिकार है फिर ऋषि के लेखपर किसप्रकार आक्षेप हो सकता है । इसलिये स्वामीजी महाराजका कथन बिलकुल यौक्तिक है ।

१०३ और 'वेदपदसे वेदके एक देश उपनिषद्का ही ग्रहण करना चाहिये क्यों कि वेभी तो वेदके अन्तर्गत ही हैं । इसलियेही 'तत्रापरा' इत्यादि कहकर ऋग्वेदादिको अपरा विद्या मानकर 'अथ परेति' इत्यादि पदसे परा विद्याका प्रतिपादन करते हुए किसी अन्य वेद अथवा ग्रन्थान्तरका उपादान न कर 'ययातदक्षरमधिगम्यते' जिससे उस अक्षरकी प्राप्ति होती है इस कथनसे ब्रह्म प्राप्तिमें साधनभूत परा विद्याकाही वर्णन है और उसका यत्र तत्र ऋग्वेदादिकों में ही प्रतिपादन किया गया है । जो भाग अध्यात्मका निरूपण करता है वही उपनिषद् रूपही ईशावास्यादि उपनिषद् रूप है । इत्यादि जो निर्णय किया है वह भी युक्ति

स्योपनिषदिति सर्वत्र बोध्यम् इत्यादिकं यन्निरणायि तदपि न हृदयङ्गमम् । निष्प्रयोजनत्वात् । यदा साक्षाच्छब्दतो वेद एवाम्नातस्तदा तदन्तर्गतोपनिषद्भागस्य सुतरामापातात्कृतमनेन श्रीमद्घनश्यामोपदिष्टेन द्राविडप्राणायामेन । अहो पाण्डित्यमस्य पण्डितपारीन्द्रस्य, नच नवालिशोऽप्येतद्विजानाति 'सर्वे पदा हस्तिपदे निमग्नाः' इतिन्यायेन वेदग्रहणेनैव तदन्तर्गतोपनिषदां सुतरां ग्रहणं न्याय्यम् । तदत्र मुधैव तर्ककर्कशानुधावनेन किम् ?

१ किञ्च तद्विष्णोः परमं पदमित्यादि मन्त्रमुद्दिश्य, 'कथमियं श्रुतिर्वेदानां ब्रह्मणि तात्पर्य्यमित्यर्थप्रतिपादने प्रकृतोपयोगिना स्यात् । नह्यत्र तादृशः कश्चिदप्युपलभ्यते शब्दो येनोक्तार्थप्रतीतिः सम्भवेदिति । नापि च तथाऽर्थो ध्वन्यते । अध्यात्मविद एव तत्सा-

---

युक्त प्रतीत नहीं होता । कारण कि इस प्रकारके उल्लेखका यहां कामही क्या था । निष्प्रयोजनही आपने इतने पृष्ट रंगडाले । कारण यह है जबकि साक्षात् वेद शब्दही पढ़ा हुआ है तब तदन्तर्गत उपनिषद्का भाग तो स्वयं आगया । इसलिये घनश्यामजीके इस द्राविड प्राणायामसे क्या प्रयोजन ! यह बात तो बालकभी जानते है 'सर्वे पदा हस्तिपदे निमग्नाः' अर्थात् हाथीके पेरमें सबके पेर समाजाते हैं केवल वेदके ग्रहण करनेसे तदन्तर्गत उपनिषद्का भी ग्रहण हो गया । अतः इसविषयमें वृथा तर्कणा करना व्यर्थ है ।

१ किञ्च 'तद्विष्णोः' इत्यादि मन्त्रको लेकर आपकहते हैं कि वेदोंका ब्रह्मके प्रतिपादनमें तात्पर्य है इस बातको स्वामीजीने इस श्रुतिके द्वारा किस प्रकार सिद्ध किया यह बात समझमें नहीं आती क्योंकि इस मन्त्रमें तो कोईभी शब्द ऐसा नहीं मालूम होता जिससे उक्तार्थ की प्रतीति इस मंत्रमें सम्भव हो । और नाहीं वैसी ध्वनिभी इस मन्त्रसे निकलती हुई मालूम होती है । क्यों कि स्पष्ट रीतिसे इसमें तो यह बात बतायीगयी है कि आध्यात्मवादीही ब्रह्मसाक्षात्कार कर सकते हैं इसलिये स्वामीजीने यहांके प्रकरणको

क्षादवगाहितुं क्षमा इत्यत्रैव श्रुतेस्तात्पर्यात् । अहो प्रकरणज्ञत्वं त्रिकालदर्शिनां स्वामिनामिति यत्तदपि न सङ्गतम् । एतेनवेदानां ब्रह्मण्येव तात्पर्यस्य प्रतिपादनात् । नह्यविद्वांसो वेदानभिज्ञाः कर्हिचिद्ब्रह्म साक्षादवगाहितुं क्षमा । किन्तु वेदानधीत्य तत्प्रति पादितदिशैव ब्रह्मसाक्षात्कारस्य शक्यत्वात् तद्द्वारकतया तेषां ब्रह्म-ज्ञाने सुतरांतात्पर्यस्य भानाच्च । यदिमन्यसे न वेदानां ब्रह्मणि तात्पर्यमस्तीति तर्हि कथं तदध्ययनज्ञानानुष्ठानेन तत्प्राप्तिः सम्भवा । यत्रेदमाम्नातः—

" तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः " इति तस्माद्वेदानां ब्रह्मण्येव तात्पर्य्यमस्तीति सुस्थम् ।

१ अथ श्रुतेस्तत्तदर्थप्रतिपादनायोपस्थापितेषु तेषु पदेषु क्रम-प्राप्तं ' आततम् ' इतिपदमुपस्थापयति कीदृशन्तत् ( आततम् )

---

न समझकर ही वैसा लिखमारा है " इत्यादि कथन भी घनश्यामजीका सङ्गत नहीं । कारण कि वास्तवमें इस श्रुति में यही बताया गया है वेदोंका तात्पर्य्य ब्रह्मके प्रतिपादन में ही है। अविद्वान् वेदसे अनभिज्ञ लोक तीनकालोंमेभी ब्रह्मका साक्षात्कार नहीं कर सकते हैं किन्तु वेद पढ़कर और वेद में प्रतिपादित मार्गपर चलकर ही ब्रह्मका साक्षात्कार होता है। इसलिये चूंकि ब्रह्मज्ञान वेदज्ञान के विना होना असम्भव है इसलिये उसके द्वारा ही ज्ञान होनेके कारण वेदोंका ब्रह्मप्राप्ति में तात्पर्य है यह स्वामी जी का कथन सर्वथा यौक्तिक है । आपके पक्षके अनुसार तो वेदा-ध्ययन वेदज्ञान एवं तदनुसार अनुष्ठानसे ही ब्रह्मप्राप्ति होती है इत्यादि अर्थ का प्रतिपादनकरनेवाली सभी ' तद्विष्णोः ' इत्यादि श्रुतियां असङ्गत हो जायंगी । इस लिये वेदोंका ब्रह्मज्ञान अथवा उसकी प्राप्ति में ही तात्पर्य है यह कथन बिल्कुल ठीकहै । इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं होसकता ।

१ श्रुति अर्थ करनेके लिये उनपदोंमें एक पद ' आततम् ' यह है इसका अर्थ यह है चारोंतरफ फैलाहुआ अर्थात् देशकालवस्तुपरिच्छेद

आसमन्तात् ततं विस्तृतं यद्देशकालवस्तुपरिच्छेदेराहितमस्ति। अतः सर्वैः सर्वत्र तदुपलभ्यते तस्य ब्रह्मस्वरूपस्य विभुत्त्वात्। इति समुद्धृत्य 'देशाकालवस्तु' इत्यत्र वस्तुपदस्य निष्प्रयोजनत्वं प्रदर्श्य 'अतः' इतिपदस्य साकाङ्क्षतया, आकाङ्क्षा चात्र हेतुस्वरूपैवेति निर्णीय 'देशकालादिपरिच्छेदराहित्यमेव हेतुत्वेनोपन्यस्यच 'सर्वैः सर्वत्र तदुपलभ्यते' इत्यत्र उपलब्धिः प्रत्यक्षात्मिका वास्यात् प्रत्यक्षाद्यन्यतमरूपा वेति यत्पृष्टं न तदपि साम्प्रतम्। तत्र साधारण्येनैव तत्प्रयोगात्। अविशेषधियैवेतत्प्रयुक्तम्। यत्सर्वोऽपि साधारणो जन स्तस्य व्यापकत्वं जानाति। चेत्काकदन्तपरीक्षणन्यायेन पृच्छ्यते तदाऽपि न कश्चिद्दोषः। सर्वशब्देनात्र तदुपलब्धुं शक्त एव परामृश्यते। एवं हि यैरुपलब्धुं शक्यते तैरेव तदुपलभ्यत इति सर्वमवदातम्। तस्मादत्र ब्रह्मणोऽतीन्द्रियत्वादि चर्चाऽपि न रुचिकरा, असाङ्गत्यप्रसङ्गात्। नच कर्हिचित्तदतीन्द्रिय-

---

रहित इसलिये सर्वत्र उसकी प्राप्ति हो सकती है क्योंकि वह ब्रह्म विभु अर्थात् सर्वत्र व्यापक है। इत्यादि स्वामीजी के कथन में वस्तु पद को निरर्थक सिद्ध करके 'अतः' इसपदके साकाङ्क्ष होनेसे, और आकाङ्क्षा यहां हेतु स्वरूपही हो सकती है ऐसा निर्णय करके 'सर्वत्र वह प्राप्त हो सकता है' यहांपर प्राप्ति साक्षात् रूपही है या किसी दूसरी किस्म की यह प्रश्नभी आपका बड़ा विलक्षण है। क्यों कि वहां तो साधारणरीति सेही वैसा प्रयोग दिया है अर्थात् सर्वसाधारण सभी उसकी व्यापकता का ज्ञान रखते है। इसपर भी यदि आप काकदन्तपरीक्षणन्यासे पूछना चाहते हैं तो वैसे प्रयोगमें भी कोई दोष नहीं है। कारण सर्व शब्दसे यहां उन्हींका ग्रहण हो सकता है जो ब्रह्मप्राप्तिमें समर्थ हो अन्योंका नहीं इसलिये सब सर्वत्र उसको प्राप्त कर सकते हैं इस प्रयोगमें किसी प्रकारका दोष नहीं रहता। इसलिये आपकी यह चर्चा कि ब्रह्म अतीन्द्रिय होनेसे कैसे प्राप्तहो सकता है" रुचिकर नहीं प्रतीत होती क्यों कि यह सब यहांपर अप्रासाङ्गिक है।

